वेद एवं कला महाविद्यालय

# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

## हरिद्वार



की

त्रैमासिक हिन्दी-पत्रिका

# प्रह्लाद




[ वर्ष—१९८३ (अक्तूबर से दिसम्बर तक) अंक—३ ]

प्रकाशक :

डा० जबर सिंह सेंगर

कुलसचिव :

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार ।

इस पत्रिका के अन्तर्गत प्रकाशित किसी भी लेख में निहित विचारों के हेतु यह संस्था अथवा पत्रिका उत्तरदायी नहीं है, वरन् यह लेखक का निजी उत्तरदायित्व है ।

— सम्पादक

## आवश्यक सूचना

इस पत्रिका में "राष्ट्रीय एकता विशेषांक" हेतु लेख आमंत्रित हैं । लेखकगण अपने लेख २८ फरवरी तक भेज दें । छात्रों को इनाम लेखों पर पुरस्कार प्रदान करने की भी व्यवस्था है ।

—सम्पादक

# विषय-सूची

# प्रह्लाद

( त्रैमासिक हिंदी-पत्रिका )

वर्ष १९८३ (अक्तूबर से दिसम्बर तक) अंक : ३

## वेदामृत

प्रैतु ब्रह्मणस्पतिः प्र देव्येतु सूनृता ।
अच्छा वीरं नर्यं पंक्तिराधसं देवा यज्ञं नयन्तु नः ॥

सामा०/पूर्वार्चिक/१/६/१२

(अर्थ —परमात्मा हमको प्राप्त हो। वेद की सत्यवाणी भली प्रकार प्राप्त हो। फैलने वाले, मनुष्यों के हितकारक, पांच पुरुषों से सेवित यज्ञ को अग्नि वायु आदि देवता ले जावें।)

शन्नो देवीरभिष्टये शन्नो भवन्तु पीतये।
शंयोरभि स्रवन्तु नः ॥

साम०/पूर्वार्चिक/१/३/१३

(अर्थ—परमात्मा की दिव्य शक्तियाँ हमारे मनोवांछित आनन्द के लिए सुखदायिनी होवें, हमारी तृप्ति के लिए सुखदायिनि होवें। हमारे लिए दिव्य सुख को वर्षाएं।)

परिवाजपतिः कविरग्निर्हव्यान्यक्रमीत्।
दधद्रत्नानि दाशुषे॥

साम०/पूर्वार्चिक/१/३/१०

(अर्थ—अन्नपति अन्नदाता बुद्धिमान प्रकाशस्वरूप परमात्मा हम दानी पुरुषों के लिए ग्रहण के योग्य धनों को देता हुआ सर्वत्र व्याप्त रहा है।)

(यथार्थ में परमात्मा ही सब का अन्नदाता है और अनन्तज्ञानवान् तथा प्रकाशवान् है। वह दानशीलों को अपनी व्यापकता से कर्मानुसार धनादि पदार्थ देता है।)

प्रातरग्निः पुरुप्रियो विशः स्तवेतातिथिः।
विश्वे यस्मिन्नमर्त्ये हव्यं मर्तास इन्धते॥

साम०/पूर्वाचित/१/९/५

(अर्थ —समस्त मरणधर्मी मनुष्य जिस अमर अग्नि में होम करते हैं; वह बहुतों का प्यारा, इष्ट सिद्धिकारक, सदा गमनशील आत्माग्नि के रूप में वर्णित किया जाये।)

# स्वाध्याय और ब्रह्मचर्य

ले० महात्मा मुंशीराम

## स्वाध्याय का क्या अर्थ है ?

योग दर्शन में महामुनि पतंजलि क्रियायोग का लक्षण इस प्रकार करते हैं "तपः स्वाध्येयेश्वर प्रणिधानानि क्रियायोगः ।।" योग० पा० 2 सू० ।" इस सूत्र का भाष्य करते हुए व्यासमुनि ने स्वाध्याय शब्द की इस प्रकार व्याख्या की है :—

"स्वाध्यायः प्रणवादि पवित्राणां जपः मोक्षशास्त्राध्ययनं वाः ।"

शब्दरत्नावली कोष में स्वाध्याय का निम्नलिखित लक्षण किया है :—

"स्वाध्यायः क्षय इत्युक्तो वेदाध्ययन कर्मणि ।"

प्रणव पुरुष सूक्त रुद्रमण्डल ब्राह्मण ब्रह्मपारायण इत्यादि का जप स्वाध्याय शब्द से लिया है । तप स्वाध्याय और ईश्वर प्रणिधान ये क्रियायें योग का साधन होने से क्रिया योग कर के कही गई है । इन क्रियाओं के करने से समाधि लगने लगती है और क्लेश सूक्ष्म हो जाते हैं । इस में ज़रा सोचने की बात है कि केवल जप मात्र करने से अर्थात् मुख से शब्द का उच्चारण मात्र करने से मन की शुद्धि नहीं हो सकती । और मन के ऊपर प्रभाव न पड़ेगा तो समाधि का लगना और क्लेशों का सूक्ष्म होना नहीं हो सकता । इसलिए जप शब्द से शब्द का उच्चारण पूर्वक अर्थ का चिन्तन भी समझना चाहिए । ऐसा ही "तज्जपस्तदर्थ भावनम्" । यो०पा० । १ सू० १८—में कहा है मुखयतः अर्थानुचिन्तन ही स्वाध्याय शब्द से लेना चाहिये, क्योंकि यदि कोई मुख से उच्चारण न भी करे, परन्तु अर्थों पर विचार करे तो उसकी भी समाधि लगने लगेगी और क्लेश क्षीण होने लगेंगे । इसलिये स्वाध्याय शब्द का अर्थ किसी गूढ़ तत्व पर विचार करना हुआ, क्योंकि वेद शब्द से ज्ञान मात्र का ग्रहण होता है, क्योंकि वेद को ब्रह्म कहते हैं ।

स्वाध्याय और ब्रह्मचारी
किस तरह सम्बद्ध है ।

और ब्रह्म का लक्षण "सत्यं ज्ञानमनन्तंब्रह्म" किया है। ब्रह्म नाम आत्मा का है अतः आत्मा को ज्ञान स्वरूप माना है। इस प्रकार स्वाध्याय शब्द का अधिक व्यापक अर्थ करें तो "अपने अध्ययन" का नाम स्वाध्याय होता है। "अपना अध्ययन" पूरी तरह से हो जाय इस ही लिये तो सारा प्रयत्न किया जाता है। योग दर्शन "अपना अध्ययन" कराने के लिये प्रवृत्त हुआ। जितने अन्य वेदादि शास्त्र हैं वे भी "अपना अध्ययन" कराने के उद्देश्य से ही प्रवृत्त हैं। यूरप और अमेरिका के बड़े-२ फिलौसफरों (तत्वान्वेषकों) ने "अपना अध्ययन" करने को अर्थात् Reality of life के पता लगाने को अपने जीवन लगा दिये। अर्थात् स्वाध्याय शब्द का अर्थ "अपना अध्ययन" करना वा "आत्मा को पढ़ना" अथवा नित्य नियत रूप से रहने वाला ; 'ज्ञान प्राप्त" करना स्वाध्याय शब्द का अर्थ हुआ।

## ब्रह्मचर्य का क्या अर्थ है ?

श्री वाचस्पति मिश्र ने भामति के ब्रह्मजिज्ञासाधिकरण में ब्रह्मचारी शब्द की व्याख्या इस प्रकार की है :—

"ब्रह्म वेदार्थं व्रतं तच्चरतीति ब्रह्मचारी"।
यूं भी ब्रह्मचारी शब्द की व्युत्पत्ति कर सकते हैं—
"ब्रह्मणि वेदे चरति यः स ब्रह्मचारी"।

अर्थात् ज्ञान में अव्याहत गति से जो विचारता है वह ब्रह्मचारी कहाता है। अर्थात् जिसका सारा समय तत्वों के विचार में ही बीत जाता है उसको ब्रह्मचारी कहते हैं। ब्रह्मचारी का जो कर्म हो उसको ब्रह्मचर्य कहते हैं। अर्थात् गूढ़ विचारों में मग्न रहने को ब्रह्मचर्य कहते हैं।

स्वाध्याय शब्द की विवेचना करते हुए अन्त में परिणाम निकाला था कि नित्य नियत रूप से विद्यमान जो सत्य ज्ञान है उसका प्राप्त करना स्वायधाय है। और अब ब्रह्मचर्य शब्द की विवेचना से पता लगा कि उसी ज्ञान में विचारने का नाम ब्रह्मचर्य है। बात क्या है कि ब्रह्मचारी और स्वाध्याय का इतना गहरा सम्बन्ध है कि ब्रह्मचारी और स्वाध्याय नहीं करता वह वस्तुतः ब्रह्मचारी नहीं है। स्वाध्याय करना ही ब्रह्मचारी का ब्रह्मचर्य है। स्वाध्याय अंगी है और ब्रह्मचर्य उसका अंग है ऐसा भी कई कहते हैं। स्वाध्याय का सबसे पृथक काल ब्रह्मचर्याश्रम है। इसी समय पूर्ण स्वाध्याय को प्राप्त करने के लिए नींव रखी जाती है। जिन्होंने इस समय को व्यर्थ

खोकर स्वाध्याय नहीं किया वे पूर्ण स्वाध्याय को तो प्राप्त हो ही नहीं सकते, परन्तु जीवन भर पछताते हैं और यथेष्ट सुख को न प्राप्त हो कर दुःख भोगते हैं। जो इस समय को स्वाध्याय में लगाते हैं वे ही भविष्यत् जीवन में शान्ति प्राप्त कर सकते हैं। पूर्ण स्वाध्याय करना और परमात्मदर्शन करना एक ही बात है। परमात्मा का दर्शन उस अवस्था में होता है जब स्वाध्याय और योग की सम्पति हो जाती है। जैसा कि योग दर्शन के प्रथम पाद के २८वें सूत्र के भाष्य में व्यास मुनि कहते हैं :—

"स्वाध्यायाद् योगमासीत योगात्स्वाध्यायमामनेत्। स्वाध्याय योगसम्पत्या परमात्मा प्रकाशते ।।"

अर्थात् चित्त को एकाग्रता पूर्वक तात्विक विचारों की सम्पत्ति जब होती जाती है तो ज्ञान स्वरूप परमात्मा का प्रकाश होने लगता है, अर्थात् आप से आप हृदय में ज्ञान का स्फूरण होने लगता है इसलिये ब्रह्मचर्याश्रम के काल को स्वाध्याय में ही निरन्तर करना चाहिये।

पं० रामचन्द्र वैद्य शास्त्री अलीगढ़ निवासी ने "ब्रह्मचर्य और उसकी उपकारिता" पर एक निबन्ध षष्ठ वैद्य सम्मेलन में पढ़ा जिसमें वह ब्रह्मचर्य का अर्थ "वीर्य रक्षा पूर्वक विद्याध्ययन करते हैं"। इससे स्पष्ट है कि विद्याध्ययन वीर्यरक्षा के बिना नहीं हो सकता। तथा यह भी जानना चाहिए कि स्वाध्याय के बिना वीर्यरक्षा भी नहीं हो सकती। महाभारत-३/२४/१५, में भिक्षु का विशेषण स्वाध्यायी आया है। भिक्षु अर्थात् सन्यासी होना ब्राह्मण ही का अधिकार है अन्य का नहीं ऐसा स्वामी दयानन्द ने सत्यार्थप्राकाश में निर्णय किया है। ब्राह्मण और सन्यासी का ही काम विद्या और प्रचार करना लिखा है। इस से ज्ञात होता है कि स्वाध्याय करना ब्राह्मण का मुख्य कर्तव्य है। बिना स्वाध्याय करते रहने से कोई ब्राह्मण ब्राह्मण नहीं कहा सकता। वहां लिखा है—

"ब्राह्मण- साग्निहोत्राच्च तथैव चनिरग्नयः। स्वाध्यायिनो भिक्षवच्च तथैव बनवासिनः।"

उर्ध्वरेता होने के लिए स्वाध्याय की बड़ी भारी आवश्यकता है। जो लोग उर्ध्वरेता हुए हैं उनका सारा समय स्वाध्याय में ही बीतता था। स्वाध्याय न करने से ही विषयवासनाओं में मन फंस कर ब्रह्मचर्य से पतित होने को ले जाता है। जो स्वाध्याय में निरत रहते हैं उन्हें किसी प्रकार के प्राकृत सौन्दर्य की आवश्यकता नहीं रहती वे दिव्यश्री को देने वाले वीर्य की रक्षा करने से और स्वाध्याय में उसका

उपयोग करने से उस श्री को प्राप्त होते हैं जिसे स्वाध्याय न करने वाले नहीं होते। उन पुरुषों का वीर्य दिमाग़ में संचित होकर और विचार में उपयुक्त होकर उनको उर्ध्व रेता बनाता है तथा बल ओज श्री आदि पदार्थ उनको देता है। नित्य निरन्तर स्वाध्याय में लगे हुए पुरुष उर्ध्वरेता होते हैं और मरणपर्यन्त सम्पूर्ण जीवन ब्रह्मचर्य में वास करते हैं उनको दारपरिग्रह की इच्छा भी नहीं होती। ऐसा ही महाभारत १/४०/१० में कहा है :—

"सतुर्ध्वरेतास्तपसि प्रसक्तः स्वाध्यायवान् वीतभयः कृतात्मा।
चचार सर्वां पृथिवीं महात्मा न चापि दारान्मनसाप्यकाङ्क्षत॥"

स्वाध्याय से ब्राह्मण तनु मिलती है ऐसा मनु महाराज ने माना है
"स्वाध्यायेन व्रतैर्होमैस्त्रैविद्येनेज्यया सुतैः। महायज्ञैश्च यज्ञैश्च ब्राह्मीयं क्रियतेतनुः॥"

स्वामी दयानन्द ने सत्यार्थप्रकाश में ब्रह्मचारी को यम नियम का सेवन करना लिखा है। इस यम नियमों को देखने से प्रतीत होता है कि यम नियमों का क्रम से आपस में सम्बन्ध है अर्थात परस्पर एक दूसरे के उपकार्य और उपकारक हैं।

शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय ईश्वर प्रणिधानानि नियमाः। अहिंसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्या परिग्रहाः यमाः। इससे तो बिलकुल स्पष्ट सिद्ध है कि स्वाध्याय और ब्रह्मचर्य (वीर्यरक्षा) में किस कदर सम्बन्ध है। मनु महाराज अ०२ के १०५, १०६, १०७ श्लोकों में कहते हैं कि स्वाध्याय ब्रह्मयज्ञ है उसमें अनध्याय नहीं हो सकते। अन्य कामों में जो ब्रह्म यज्ञ से बाहर हैं उनमें अनध्याय हो जाय तो हो जाय। जो पुरुष वर्ष भर नित्य नियत रूप से स्वाध्याय को करता है वह उन शक्तियों से सम्पन्न हो जाता है कि उस के पास दूध, दही, घी, मधु की वर्षा होने लगती है, यह स्वाध्याय ही का फल है।

"वेदोपकरणे चैव स्वाध्यायेचैवनैत्यिके नानुरोधोऽस्त्यनध्याये होममन्त्रेषु चैवहि॥"

"नैत्यके नास्त्यनध्यायो ब्रह्मसत्रंहितस्मृतम्।
ब्रह्माहुति हुत पुण्यमनध्यायवषट् कृतम्॥"
"यः स्वाध्यायमधीतेब्दं विधिनानि यतः शुचिः।
तस्य नित्यं क्षुरत्येष पयोदधि धृतं मधु।"

मनु ने अ०२ के १६५–१६८ तक श्लोकों में बताया है कि जो द्विज स्वाध्याय अर्थात् तप नहीं करता वह द्विज नहीं पर शूद्र है।

"तपोविशेषैर्विविधैर्व्रतैश्च विधिचोदितैः।
वेदः कृत्स्नोऽधिगन्तव्यः सरहस्यो द्विजगमना॥"
"वेदमेवसदा भ्यस्येत्तपस्तप्स्यन्द्विजोत्तमः।
वेदाभ्यासोहि विप्रस्य तपः परमिहोच्यते॥"
"आहैवसनखाग्रेभ्यः परमं तप्यतेतपः।
यः स्त्रग्व्यपि द्विजोऽधिते स्वाध्यायंशक्तितोऽन्वहम्॥"
"योऽनधीत्यद्विजो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम्॥
सजीवन्नेवशूद्रत्वमाशुगच्छतिसान्वयः॥"

मनु जी ने अ० ३ श्लो ७५, ८१ में कहा है कि स्वाध्याय और देव यज्ञ दोनो को जो नित्य प्रति करता है वह चराचर का पोषण करता है ये दोनों यज्ञ ही ब्रह्मचारी के लिए मुख्यतया विहित हैं। यदि ब्रह्मचारी संसार के प्रति कुछ उपकार करना चाहता है, यदि संसार के प्रति कुछ कृतज्ञता का भाव रखता है तो इन दोनों यज्ञों का परित्याग कभी न करे और स्वाध्याय मे ही निरन्तर संलग्न रहे। प्रत्येक मनुष्य पर तीन ऋण कहे जाते हैं उन में से ऋषि ऋण का उतारना स्वाध्याय से ही माना है। ऋषियों की पूजा, अर्चन वा तर्पण वही कर सकता है, जो स्वाध्याय में लगा रहता है, दूसरा नहीं। "स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्याद्दैवेचैवेहकर्मणि दैवेकर्मणियुक्तो हि बिभर्तीदं चराचरम्॥" "स्वाध्यायेनर्चयेतर्षीन्होमैर्देवान् यथाविधि। पितृन्श्राद्धैश्च न नन्नैर्भूतानि बलिकर्मणा॥" मनुमहाराज अ० श्लो० १७

सर्वान् परित्यजेदर्थान्स्वाध्यायस्यविरोधिना। यथा तथा ध्याययंस्तु साह्यस्य कृतकृत्यता।" बताते हैं कि स्वाध्याय के विरोधी जितने काम हैं उन सब को छोड़ दे, अर्थात जिन व्यवहारों के करने से स्वाध्याय में विघ्न पड़ता हो वे व्यवहार त्याज्य हैं। जिन व्यवहारों से जीविका प्राप्त होती है, दिन भर चैन रहती हो वे व्यवहार यदि स्वाध्याय में बाधक हैं तो त्यज्य ही हैं। जीविका जाय पर स्वाध्याय न जाय। मनु महाराज समझते थे कि जिस पदार्थ को तुम प्राप्त करना चाहते हो वह स्वाध्याय से ही प्राप्त होगा अन्यथा भटकते और मारे फिरना पड़ेगा और कुछ प्राप्त न होगा। जो मनुष्य संसार में स्वाध्याय न करके अपने कर्तव्याकर्तव्य को न विचार कर, अपने जीवन के उन्नति और अवनति के अंशों पर ध्यान देकर, जीवन के उत्तम बनाने वाले, पथको ध्यान में न रखकर, ये अच्छा, वह खराब, फलाना ऐसा, उसे यूं करना चाहिए, यूं नहीं, दूसरे व्यक्तियों की आकृतियां, चेष्टायें देखते रहते हैं वे स्वाध्याय नहीं कर

सकते वे मनुष्य आलसी, तमोगुणी, स्वार्थ परायण अर्थात् प्रत्येक काम को तक करता या हाथ में लेना जबकि उनका अपना उससे कुछ सिद्ध होता हो नहीं तो नहीं, वे लोग कपड़े लत्ते, खाने पीने की रहना सहने की बातें करते रहेंगे और कभी उन्हें सन्तोष नहीं होगा, उनकी बातों के सुनने से सर्वदा उनका असन्तोष ही प्रकट होगा। ये लोग संयमी न होंगे, पुरुषार्थी न होंगे सर्वदा दूसरों से किसी न किसी प्रकार से बदला लेने की सोचते रहेंगे दूसरों की उन्नति को देख कर इनके दिलों में ईर्ष्या जलन होगी और अभिमान में भर कर आगे पीछे निन्दा करने में तत्पर रहेंगे। असहनशील होंगे, दूसरों के कथन को सहन न कर सकेंगे संदर्भ प्रचारक पौष २५ संवत १८७२ (पृ० १०-१२ से सभार) ये अविचारशीलता के कारण शीघ्र ही क्रोधान्ध हो जाएंगे। ऐसे २ कार्य करते करते इनमें निर्लज्जता आ गई होगी। अपना स्वार्थ साधने के लिये जो कुछ भी करना पड़े करने को तैय्यार होंगे। इनके अन्दर प्रेम का भाव बहुत ही न्यून होगा, दूसरों के प्रति घृणा बहुत होगी। ऐसे लोग शूद्रों से भी गिरे हुए होते हैं क्योंकि स्वामी जी ने सत्यार्थ प्रकाश में उत्तम शूद्र वह लिखा है जिसे पढ़ना लिखना कुछ न आता हो और निन्दा ईर्षा अभिमान को छोड़ कर द्विजों की सेवा करता हो। इन लोगों में ये गुण भी नहीं होते तो किसी अच्छे शूद्र में होने चाहिए। इन दोषों के होते हुए ये लोग कभी भी ब्रह्मचारी नहीं रह सकते और ब्रह्मचर्य पूर्वक स्वाध्याय करना तो इनके लिये असम्भव सी बात है। धर्म पूर्वक चलने वाले लोगों की प्रतिष्ठा देख कर यदि उनके मन में भी कभी उसी प्रकार कार्य करने को आवे और कोई रास्ता ढूंढना चाहें तो उन्हें यही करना चाहिए कि पहले इन दोषों को छोड़े फिर स्वयं ही सफलता होगी।

ब्रह्मचर्याश्रम को धारण किये मनुष्य का प्रथम कर्तव्य यह है कि वह उत्तम शूद्रवत् बनने की कोशिश करे, अर्थात् निन्दा ईर्षा अभिमान को सर्वथा त्याग करके अपने बड़ों की आचार्य अध्यापक अधिष्ठाता तथा अन्य पूज्य मनुष्यों की भक्ति पूर्वक सेवा करे जिस से उसकी आयु विद्या यश और बल बढ़े।

जो मनुष्य ब्रह्मचर्य पूर्वक स्वाध्याय करता हुआ अपनी प्रथम आयु (ब्रह्मचर्य-काल) को समाप्त करता है वह उत्तम शूद्रवत् होने के पश्चात् अन्यवर्ण और अन्य आश्रमों को भी ग्रहण करने में समर्थ होता है। अन्यथा ग्रहण करने से तो कष्ट में ही पड़ा रहता है जैसे भार लदे गधे को कष्ट मालूम होता है। ऐसे उसे भी कष्ट भोगना पड़ता है, और वह मनुष्य संसार में पाप बढ़ाता है। मनु ने जैसे स्वाध्याय को तप कहा था ऐसे ही अ० ।। श्लो० २४४

"ब्रह्मचर्यं जपो होमः कालेशुद्धाल्प भोजनम्।
अरागद्वेषलोभाच्च तप उक्तं स्वयं भुवा ।।"

इसमें ब्रह्मचर्य को तप बताया है।

वेदाभ्यास अर्थात् स्वाध्याय करने से ज्ञानाग्नि में भस्म हो जाते हैं। ऐसा मनु ने अ० ॥ श्लो० २४५, २४६ में कहा है।

वेदाभ्यासोन्वहं शक्त्या महायज्ञ क्रियाक्षमा। नाशयन्त्याशु पापानि महापातक-जान्यपि ॥"

"यथैधस्तेजना वन्हिः प्राप्तनिर्दहतिक्षणात्। तथा ज्ञानाग्निना पापं सर्व दहति वेदवित्।"

प्रतिदिन अग्नि से प्रार्थना की जाती है—

"ब्रह्मवर्चस्व्यन्नादो भूयासम्" कि मैं ब्रह्मवर्चस् वाला होऊं अर्थात् जिस प्रकार वेद या ज्ञानमय परमात्मा के नियम इस संसार में दीप्त हैं इसी प्रकार में भी ज्ञानमय होकर दीप्त होऊं। वे ज्ञानमय परमात्मा के नियम आप ही आप नहीं आते परन्तु प्राकृतिक वस्तुओं को निरीक्षण परीक्षण करके उन पर विचार करने से अथवा सारे को मिला कर कहा जाय तो स्वाध्याय से आते हैं।

जो ईश्वर पर प्रेम रखता है अर्थात् उसे ज्ञानमय पूर्ण सब का नियन्ता समझता है और ज्ञान प्राप्त करते २ वैसा बनने का स्वयं प्रयत्न करता है वह ज्ञान को प्राप्त कर सकता है अर्थात् स्वाध्याय कर सकता है, इसीलिये प्रथम २ वच्चे की जीभ पर ओम् लिख कर उसके कान में वेदोसि कहा जाता है। ईश्वर में प्रेम ही ज्ञान का मूल है, इस प्रकार भक्तिभाव से ही मनुष्य विचारशील बनता है, विचारशील होने से ही धर्मिष्ठ होता है, धर्मिष्ठ होने से ही आरोग होता है। ब्रह्मचर्य का पालन ही मनुष्य का धर्मिष्ठ होना है। क्योंकि ब्रह्मचर्य को आरोग्य का मूल बतलाया है :—

"धर्तार्थ काम मोक्षणामारोग्यं मुलमुत्तम्।"

अग्निवेष महर्षि ने लिखा —

"शुक्रं तस्माद्विशेषेण रक्ष्यमारोग्यमिच्छता।"

जो मनुष्य ब्रह्चर्य का पालन नहीं करते वे बलहीन बुद्धि हो जाते हैं स्वाध्याय करने में समर्थ नहीं करते। और निराश हो जाते हैं उनको निराश न होना चाहिए। निराषता से अधिक २ गिरावट ही होती है, लाभ नहीं होता। बेदारम्भ के समय आचार्य शिष्य को उपदेश दिया करता है :—

ऋतं च स्वध्याय प्रवेचने च ते० (प्रपा० ७, अनु० ९)
सत्यं च ,, ,,
तपश्च ,, ,,
दमश्च ,, ,,
शमश्च ,, ,,
अग्नयश्च ,, ,,
अग्निहोत्रं च ,, ,,

इस में स्वाध्याय पर कितना बल दिया है। स्वाध्याय ही ब्रह्मचर्य का मूल है।

## स्वाध्याय का प्रत्येक आश्रम से सम्बन्ध

ब्रह्मचर्याश्रम से स्वाध्याय का कितना सम्बन्ध है यह तो दिखाया ही है क्योंकि वेदारम्भ के समय आचार्य जो उपदेश देता है उसी से सिद्ध है, क्योंकि उस में स्वाध्याय कभी न छोड़ना यह सीधा ही उपदेश दिया है। परन्तु गृहस्थाश्रम में भी स्वाध्यायी रहने की आवश्यकता है। क्योंकि वहां भी ब्रह्मचर्य से रहना होता है। स्वाध्याय से अर्थात् दिन भर किसी न किसी विचार में अपना मन रखने से वीर्य की खपत विचार में ही होती रहती है और विषय वासना न उपजने से वीर्य की रक्षा से वह वीर्य पुनः शरीर की अन्य धातुओं में परिणत होने से शरीर को पुष्ट करता है। जो लोग गृहस्थाश्रम में प्रवेश करके एक प्रकार के बन्धन से मुक्त होना समझते हैं वे वहां पहुँच कर पतित हो जाते हैं और निर्बल हो कर निर्बल ही सन्तान को उत्पन्न करके संसार का अपकार करते हैं। वहां भी ब्रह्मचर्य पूर्वक जीवन व्यतीत करना बुद्धिमानों ने कहा है :—

"द्विविध्रं ब्रह्मचर्यमुख्यं गौणं चेति तत्र प्रथममकृतदारसंग्रहः द्वितीयमेकदारश्चेति प्रमाणमत्रमनुः—

"निन्द्यास्वष्टासु चान्यासु स्त्रियो रात्रिषु वर्जयन्। ब्रह्मचाये व भवति यत्रतत्राश्रमे वसन्॥

जिस समय आचार्य शिष्य के प्रति वेद का व्याख्यान कर चुकता है तो ब्रह्मचर्याश्रम के बाद उसको इस प्रकार अनुशासन करता है :—

"वेदमनूच्य आचार्योऽन्तेवासिनमनुशास्ति। सत्यं वद। धर्मं चर। स्वाध्यायान्मा-प्रमदः। इत्यादि॥" तै० प्रपा० 7 अनु० ११, कं० १,२,३,४

इससे स्पष्ट सिद्ध है कि स्वाध्याय गृहस्थाश्र में भी नहीं छूटता।

वानप्रस्थाश्रम में प्रवेश करके भी मनुष्य को मनु महाराज इस प्रकार उपदेश देते हैं :—

"स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्याद्दान्तो मैत्रः समाहितः ।
दाता नित्यमनादाता सर्वभूतानुकम्पकः ।।"
अर्थात् वानप्रस्थी स्वाध्याय में नित्ययुक्त रहे ।

सन्यासी के लिए तो उसका कर्तव्य ही यह बताया गया है कि विद्या दान और धर्म प्रचार करना उसका कर्तव्य है । सन्यासी का तो प्रत्येक समय ध्यान ब्रह्म में ही रहता है । वह तो स्वाध्याय करता ही रहता है ।

इससे दिखाया गया कि मनुष्य को सारा जीवन ही स्वाध्याय में लगा देना चाहिए । ब्रह्मचर्याश्रम में विशेष बल इसलिए दिया कि वह अगले आश्रमों का आधार है । यदि वहां स्वाध्याय में रहने का अभ्यास हो जायगा तो अगले आश्रमों मे भी स्वाध्यायी रह सकेगा । जिसको पहले से आदत नहीं डली वह अन्त में चाहे कि मुझे एक दम ऐसा अभ्यास पड़ जाय सो होना कठिन है । जिसने स्वाध्याय में रम करके ब्रह्मचर्याश्रम को पक्का कर दिया है वह अगले आश्रमों में भी यथा योग्य रीति से गुजर जायगा, जिन्होंने ब्रह्मचर्याश्रम को पक्का नहीं किया उनका अगला सारा जीवन कच्चा दुःखमय रहेगा यह निश्चय जानना चाहिए ।

ब्रह्मचर्य और स्वाध्याय शारीरिक मानसिक और आत्मिक उन्नति में किस प्रकार सहायक हैं ।

ब्रह्म में चरण करने से अथवा स्वाध्याय करने से क्या मिलता है । इसको पतंजलि मुनि बतलाते हैं "ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः ।।

—यो०पा०२सू०३८

ब्रह्मचर्य व्रत को यदि पालन करें अर्थात् प्रत्येक इन्द्रिय को यदि संयम करें तो उसको सब प्रकार के सामर्थ्य की प्राप्ति होती है । वह मनुष्य अपनी विविध शक्तियों को सम्पादन करके वह २ काम संसार को करके दिखा सकता है जिनका होना साधारण लोग मनुष्य की शक्ति से बाहर समझते हैं । जिसका सब इन्द्रियों पर संयम हो जाता यह समझ लेना चाहिए कि उसका मन भी उसके वश में ही रहता है । इधर उधर डोलने फिरने से मनुष्य का सामर्थ्य क्षीण होता है । मन के वशीभूत होने से ही सामर्थ्य की प्राप्ति होती है । अतएव ब्रह्मचारी में मानसिक शक्ति की उन्नति भी समझनी चाहिए अर्थात् ब्रह्मचारी में जबरदस्त Will Power हो जाती है । वीर्य के वेग को संयम करने से जो वीर्य संचय होता है वह स्वाध्यायी पुरुष का जो विचार करता रहता है—विचार में लग जाता है तथा उलटे क्रम से पुनः अन्य धातुओं में परिणत हो जाता है । और इस प्रकार शरीर की सब धातुओं को पुष्ट करता शारीरिक उन्नति

करता है। साधारण अवस्था में वीर्य लोहित धातु में धला रहता है। जब कोई कामोत्तेजक भाव देख के सुन के पढ़ के स्पर्श से किसी प्रकार भी मन में विकृति उत्पन्न करता है तो लोहित धातु से वीर्य फट जाता है और बह कर अण्डकोष में जा पड़ता है, फिर जब उपस्थेन्द्रिय में किसी प्रकार Irritation होती है तो मूत्र के साथ शरीर के बाहर निकल जाता है। वीर्य के वेग को रोकने का यह अर्थ है कि अपने मन में ऐसा भाव ही न उत्पन्न होने देना जिससे लोहित धातु से वीर्य फट जाये। यदि वीर्य फट जाये तब तो उसका निकल जाना ही अच्छा है। परन्तु प्रयत्न ऐसा करना चाहिए कि जिससे फटने न पावे। इसी लिए शिक्षित लोग विशेष उपन्यास विशेष काव्य तथा विशेष २ प्रकार की कथा कहानियां पढ़नी या कहनी जो ऐसे भावों को उत्पन्न कर सकती है जिनसे मन में विकृति हो, निषेध करते हैं। यदि कोई आदमी इतना अधिक संयमी हो जैसे स्वामी जी थे जो गृहस्थ विषयक, पति पत्नी के प्रेम विषयक सब प्रकार की बातों को जानते थे लिख भी गए परन्तु पूर्ण ब्रह्मचारी रहे, यदि किसी की ऐसी अवस्था हो जाये तो वह यदि पढ़े तो उसे हानि होने की सम्भावना नहीं परन्तु वे लोग जो अभी अभ्यास मार्ग में पड़े ही हैं जिन्हें अभी पूरा संयम नहीं वे इस प्रकार के निषिद्ध कार्यों में यदि पडेंगे तो उन्हें अवश्य ही हानि उठानी पड़ेगी और भविष्यत् जीवन में पश्चाताप करना पड़ेगा। शिक्षक वर्ग अथवा कोई भी जो किसी को कुछ बात कहता है वह अच्छे भाव से ही उसे ग्रहण करनी चाहिए। चाहे कहने वाला किसी भाव से भी कहे। किसी बात में दूसरे का भाव बुरा लेने से अपना आत्मा तो बिगड़ता ही है, परन्तु बहुत-सी बातों से जो लाभदायक भी होती हैं इसी कारण वंचित रहता है। दूसरे से यदि कोई बात बुरे भाव से कही है तो कहने वाले का अपना आत्मा कुलषित होगा, सोचना यह चाहिए कि जो बात बताई गई है उस से क्या लाभ विशेष हो सकता है यदि लाभ विशेष कोई न दीखे और हानि उसमें कोई न हो तो उसको ग्रहण करने में क्या डर है, यही समझ लेना चाहिए कि बताने वाले ने कोई लाभ सोचा होगा जो हमारी दृष्टि में नहीं आता। बहुत बार मनुष्य अज्ञान के कारण कई बातों को जो साक्षात अथवा परम्परया हानिकारक प्रभाव उत्पन्न करने वाली हैं उन्हें बहुत गहरी विचार की कसौटी पर न परख करके बुरी बातों को अच्छ समझ लेता है और समझाने पर अपने कार्य को ठीक समझता हुआ नहीं छोड़ता प्रत्युत समझाने को सर्वथा त्याग करके मनुष्य को अपना हानि लाभ विचारते हुए दूसरों की बात सुननी चाहिए। अभिमान ऐसी वस्तु है जो मनुष्य को अन्धा बना लेती है और उस में अच्छे बुरे में विवेक करने की शक्ति मार देती है। ब्रह्मचर्य काल में अभिमान का सर्वथा त्याग करना ही मनुष्य को अपना बड़ा भारी कर्तव्य समझना चाहिए। इसी से उसकी विवेक शक्ति का प्रसार होगा और वह अपने भविष्यत् जीवन के कार्यों में सफल हुआ करेगा। उस पुरुष में दूरदर्शिता की शक्ति बढ़ेगी। और सत्पथ पर बड़ी आसानी से चलता चला जायेगा। जिस पुरुष में यह ऊपर के गुण होंगे उसमें साहस उत्पन्न होगा। दृढ़ता आती आएगी। जिस कार्य को हाथ में लेगा उस से घबरायेगा नहीं पूर्ण कर ही

देने का प्रयत्न करेगा। ऐसे पुरुषों में निर्भीकता उत्पन्न हो जाएगी। उसके अन्दर दूसरों के लिए सहानुभूति का भाव उत्पन्न होगा। दूसरों से प्रेम करेगा उनकी सहायता करेगा। तथा अन्यों को अपने साथ मिला कर बड़े २ कार्यों को सहज ही से सिद्ध कर सकेगा। संगठन शक्ति को लोगों में उत्पन्न करने में वह ही समर्थ होगा। और देश में जातीयता को उत्पन्न कर सकेगा। ये सब गुण मनुष्य की आत्मिक उन्नति को सूचित करते हैं। इनका आधार वह ही ब्रह्मचर्य और स्वाध्याय है।

जो मनुष्य अभिमानी होगा, वह क्रोधी होगा. अस्थिर स्वभाव का होगा, अविवेकी होगा, अधीर होगा, शीघ्रकारी होने से बारबार कुपथ में पड़ेगा, अधिक खर्चीला होगा, स्वार्थी होगा, उसमें सब उनसे उलटे गुण होंगे, जो ऊपर आत्मिक उन्नति वाले में दिखाये हैं।

चरक में किस उत्तमता से ब्रह्मचर्य की प्रशंसा की है। यथा :—

"पुण्यतमायुः प्रकर्षकरं जराव्याधिप्रशमनम्। ऊर्जस्करमनूतं शिवं शरण्यमुदात्तमतः श्रोतुमर्हथोपधारयितुं प्रकाश यितुञ्च प्रज्ञानुग्रहार्थमार्यं ब्रह्मचर्यम्।"—अर्थात् ब्रह्मचर्य पुण्यतमायु को बढ़ाने वाला, जरा और व्याधियों का प्रशमन करने वाबा, सहन शक्ति को देने वाला, ऊंचे विचारों को उत्पन्न करने वाला स्वयं कल्याणरूप और शरणागत का रक्षक है।

मनुष्य यदि संयम के साधन स्वाध्याय को करता हुआ ब्रह्मचर्य को धारण करे तो वह नीरोग रहेगा, और वंश परम्परा से प्राप्त जो राग हैं शनैः शनैः उन्हें भी प्रयत्न से शमन करने में समर्थ होगा।

लोग सैंकड़ों औषधियां खाते पीते हैं पर वे अपना उत्तम प्रभाव नहीं कर सकतीं यदि ब्रह्मचर्य की उनके साथ सहायता न हो। अधिक क्या केवल ब्रह्मचर्य ही परम रसायन है और आयुष्य के देने वाला है। जैसा कि वाग्भट्टाचार्य ने अष्टांग हृदय में वर्णन किया है।

धर्म्यं यशस्यमायुष्यं लोक द्वयरसायनम्।<br>
अनुमोदामहे ब्रह्चर्यमेकान्तनिर्मलम्॥

आहार शयना ब्रह्मचर्यैर्युक्तयाप्रयोजितैः।<br>
शरीरं धार्यते नित्यमागारमिव धारणैः॥

ठीक इसी प्रकार भगवान् आत्रेय ने चरक सूत्र में स्थान में जीवन के कारणों का वर्णन करते हुए शरीर के तीन उपस्तम्भ प्रथम आहार द्वितीय निद्रा तृतीय ब्रह्मचर्य बताये हैं और कहा है कि इन्हीं के युक्ति पूर्वक व्यवहार करने से शरीर के बल वर्णादि की वृद्धि होती है। आरोग्य सबल मनुष्य की दीर्घायु होना निर्विवाद है।

सुप्रसिद्ध डा० "एक्टन" साहब ने कहा है कि मैथुन का प्रभाव पट्ठों द्वारा मस्तिष्क तक अवश्य पहुंचता है और दुर्बल जन प्रायः अघात से मर भी जाते हैं देखिए शशक स्खलित होने के पश्चात् एक तरफ को गिर पड़ता है। इससे आप स्वयं विचार सकते हैं कि ब्रह्मचर्य खण्डन ही पूर्णायु का कट्टर शत्रु है। अन्यथा जो ब्रह्मचर्य धारण करेंगे वह अवश्य दीर्घायु होंगे, फलतः यह कहना पड़ेगा कि दीर्घायु प्राप्त करने के ब्रह्मचर्य से अधिक उपकारक दूसरा साधन नहीं है।

डा० कैसमन अपनी पुस्तक The Man, Physical Education के पृ० ४ और पृ० ११ में लिखते हैं कि उत्तम स्वास्थ्य बनाने के लिए जिन २ बातों की आवश्कता है उनमें एक Right Thinking है। अर्थात् जो मनुष्य प्रत्येक बात का अच्छा ही अर्थ ग्रहण करेगा उसका मन चंचल उद्विग्न न होगा। शान्त चित्त होने से उसके अंग प्रत्यंग ठीक २ कार्य करेंगे और स्वास्थ्य प्राप्त होगा अतएव शारीरिक उन्नति होगी।

"Thinking right will help you to secure help, will keep your blood flowing through your veins in right lively fashion."

वे ही डा० साहब लिखते हैं—Memory का आधार शारीरिक स्वास्थ्य है। परन्तु शारीरिक स्वास्थ्य का आधार study अर्थात् स्वाध्याय या ब्रह्मचर्य से है इसलिए Study स्वाध्याय करने से Memory बढ़ती है यह समझना चाहिए।

डा० कैसमैन ही कहते हैं कि Personal Magnatism अर्थात् आत्म ज्योतिः प्राप्त करनी हो तो उसके लिए भी Study (स्वाध्याय) की आवश्यकता है।

डा० कैसमैन अपनी English नाम की पुस्तक के पृ० ७ में लिखते हैं कि—

"Veriety in reading contains truth, and that which contalns truth contains strength."

(स्वाध्याय) से मानसिक वाचनिक और कार्मिक तीनों प्रकार का सत्य मिलता है और सत्त से बल प्राप्त होता है।

शारीरिक मानसिक और आत्मिक तीनों प्रकार की उन्नति का आधार स्वाध्याय और ब्रह्मचर्य ही हैं यह दिखाया जा चुका। विद्या मनुष्य में मानसिक उन्नति को सूचित करती है। उस विद्या की स्थिति ब्रह्मचर्य के बग़ैर ऐसी ही है जैसे छेद हुए घड़े में जल की स्थिति है। कवि ने कहा है;—

दत्तापि विद्या गुरुणायथेष्ठं न ब्रह्मचर्येण विनाहितिष्ठेत्।
यथा घटे छिद्रयुते प्रपूर्णं पयोनतिष्ठेत् खलु बिन्दुमात्रम्॥

(सदर्भ प्रचारक : माघ २ सम्वत् १९७२–पृ०११-१३) से सभार।

0 — 0

# गुरुकुलीय आचरण

## ले० माननीय बलभद्र कुमार हूजा, कुलपति।

गुरुकुलीय शिक्षा प्रणाली में वेदांग सत्यशास्त्रों के अध्ययन को प्रमुख स्थान दिया जाता है। लेकिन वेदाध्ययन से यह अभिप्राय कदापि नहीं था कि वेद मंत्रों को केवल तोते की तरह रट लिया जाय और जगह जगह अपनी स्मरणशक्ति का प्रदर्शन करके अहंकार वृत्ति को तुष्ट किया जाय। वेदाध्ययन का लक्ष्य यह है कि वेदानुकुल आचरण का अभ्यास किया जाये। इसलिये सबसे पहले इस बात पर जोर दिया जाता है कि वेद मंत्रों के अर्थों का पूर्ण ज्ञान हो। ऋषि दयानन्द ने सत्यार्थप्रकाश में स्पष्ट कर दिया है- "जो वेद को स्वर और पाठ मात्र पढ़के अर्थ नहीं जानता वह जैसा वृक्ष, डाली, पत्ते, फल, फूल और अन्य पशु धान्य आदि का भार उठाता है वैसे भारवाह अर्थात् भार का उठाने वाला है और जो वेद को पढ़ता है और उसका यथावत् अर्थ जानता है वही सम्पूर्ण आनन्द को प्राप्त होके देहान्त के पश्चात् ज्ञान से पापों को छोड़ पवित्र धर्माचरण के प्रताप से सर्वानन्द को प्राप्त होता है।"

ऋषि ने यह भी स्पष्ट कर दिया है कि सब ब्रह्मचारियों का रहन-सहन खान-पान एक प्रकार का हो, गुरुकुल में किसी भी प्रकार का, ऊंच-नीच भेद भाव सर्वथा अमान्य है। ऋषि ने लिखा है कि सबको तुल्य वस्त्र, खान पान आसन दिये जावें, चाहे वह राजकुमार या राजकुमारी हो, चाहे वह दरिद्र की सन्तान हो, सबको तपस्वी होना चाहिये।

ऋषि दयानन्द यम-नियम के पालन पर विशेष बल देते थे। उनके शब्दों में गुरु और शिष्य "अहिंसा (वैर त्याग), सत्य (सत्य मानना, सत्य बोलना और सत्य ही करना) अस्तेय अर्थात् मन, वचन कर्म से चोरी-त्याग, ब्रह्मचर्य अर्थात् उपस्थेन्द्रिय का संयम, अपरिग्रह (अत्यन्त लोलुपता स्वत्वाभिमान रहित होना) इन पांचों का सेवन सदा करें। शौच (स्नानादि से पवित्रता) से सम्यक् प्रसन्न होकर निरुद्यम रहना सन्तोष नहीं लेकिन पुरुषार्थ जितना हो सके उतना करना, हानि-लाभ में हर्ष या शोक न करना), तप (कष्ट सेवन से भी धर्मयुक्त कर्मों में अनुष्ठान) स्वाध्याय (पढ़ना, पढ़ाना) ईश्वर प्रणिधान (ईश्वर की भक्ति विशेष से आत्मा को अर्पित रखना) ये पांच नियम कहाते

हैं। यमों के बिना इन नियमों का सेवन न करें, किन्तु इन दोनों का सेवन किया करें।

"विद्वान और विद्यार्थी के योग्य है कि वैर बुद्धि छोड़कर सब मनुष्यों को कल्याण के मार्ग पर उपदेश करें और उपदेष्टा सदा मधुर सुशीलता युक्त वाणी बोले। जो धर्म की उन्नति करे वह सदा सत्य में चले और सत्य का ही उपदेश करे।"

"आचार्य अन्तेवासी अर्थात् अपने शिष्य और शिष्याओं को इस प्रकार उपदेश करे कि तू सदा सत्य बोल, धर्माचरण कर, प्रमादरहित हो के पढ़-पढ़ा, पूर्ण ब्रह्मचर्य के साथ समस्त विद्याओं को ग्रहण कर और आचार्य के लिये प्रिय धन देकर विवाह कर, सन्तानोत्पत्ति कर, प्रमाद से सत्य को कभी मत छोड़, प्रमाद से सत्य का त्याग मत कर, प्रमाद से आरोग्य और चतुराई को मत छोड़, प्रमाद औ- पढ़ने और पढ़ाने को मत छोड़। देव, विद्वान और माता-पिता की सेवा में प्रमाद मत कर। जो आनन्दित धर्मयुक्त कर्म हैं उन सत्य भाष्णादि को किया करे, धर्मयुक्त कर्म कर, उनसे भिन्न मिथ्या भाषणादि कभी मत कर, जो हमारे सुचरित्र अर्थात् धर्म युक्त कर्म हों, उनका ग्रहण कर और जो पापाचरण हैं उनको कभी मत कर। जो हमारे मध्य में उत्तम विद्वान, धर्मात्मा ब्राह्मण हैं उन्हीं के समीप बैठ और उन्हीं का विश्वास कर। श्रद्धा से देना. अश्रद्धा से देना; शोभा से देना, लज्जा से देना, भय देना, और प्रतिच्छा से भी देना चाहिये। जब कभी तुझको कर्म वा शील तथा उपासना ज्ञान में किसी प्रकार का संशय हो तो जो वे समदर्शी, पक्षपातरहित, योगी आर्द्रचित्ताधर्म की (कामना करने वाले धर्मात्मा जन हो जैसे वे धर्ममार्ग में वर्तें वैसे तू भी उनमें वर्ता कर। यही आदेश, आज्ञा, यही उपदेश, यही वेद की, उपनिषद की शिक्षा हैं।

ऋषि दयानन्द ने जोरदार शब्दों में कहा कि — "जो विद्या पढ़ाने में विघ्न हैं उनको छोड़ देवे जैसे कुसंग अर्थात् दुष्ट विषयी जनों का संग। दुष्टव्यसन जैसे मद्यादि सेवन और वेश्यागमनादि, बाल्यकाल में ही विवाह अर्थात् पच्चीस वर्ष से पूर्व पुरुष और सोलहवें वर्ष से पूर्व कन्या का विवाह हो जाना, राजा, माता पिता और विद्वानों का प्रेम वेदादि शास्त्रों के प्रचार में न होना, अतिभोजन, अतिजागरण, पढ़ने, पढ़ाने, परीक्षा लेने व न लेने में आलस्य या कपट करना, सर्वोपरि विद्या का लाभ न समझना, ब्रह्मचर्य से वीर्य, बल, बुद्धि, पराक्रम, आरोग्य, राज्य धन की वृद्धि न मानना. ईश्वर का ध्यान छोड़कर पाषाणादि जड़ मूर्ति के दर्शन पूजन में व्यर्थ काल खोना, वर्णाश्रम के धर्म को छोड़ कर उर्ध्वपुण्ड आदि व्रत करना, काश्यादि तीर्थ और राम, कृष्ण, नारायण, शिव, भगवती, गणेशादि त्रयोदशी आदि व्रत मानना,

पाखण्डियों के उपदेश से विद्या पढ़ने में अश्रद्धा का होना, इधर उधर व्यर्थ घूमते रहना इत्यादि मिथ्या व्यवहारों में फंस कर ब्रह्मचर्य और विद्या के लाभ से रहित होकर रोगी और मूर्ख बने रहते हैं ;"

स्पष्ट है कि गुरुकुल शिक्षा प्रणाली की आधारशिला ब्रह्मचर्य, अप्रमाद धर्मयुक्त कर्म, उत्तम व्यवहार पर अवलम्बित है और इसी प्रकार के वातावरण को गुरुकुल कांगड़ी में प्रवाहित करने के लिये वहां के आचार्य कृत संकल्प हैं।

000

(साप्ताहिक "आर्य सन्देश" नई दिल्ली दि० १२.२.७८ से साभार)

# देश एवं विदेशों में यज्ञ विज्ञान के प्रति रूचि

ले० श्री पं० वीरसेनजी वेदश्रमी वेद विज्ञानाचार्य
वेदन सदन, महारानी रोड़, इंदौर ४५२ ००७

## यज्ञ से पृथिवी स्वर्ग बनेगी

वेदों का अपूर्व देन यज्ञ है। किसी समय-स्वर्गकामी यजेत - इस घोषणा के आधार पर स्वर्ग की कामना के लिये यज्ञ किये जाते थे। उस समय स्वर्ग कल्पना की अदृष्ट परिधि में था। महर्षि दयानन्द सरस्वती ने उसे दृष्ट परिधि में स्थित कर दिया और कहा कि इसी जीवन में इसी पृथ्वी पर सुख विशेष का नाम ही स्वर्ग है और दुःख विशेष की घोर अनुभूति ही नरक है। ऐसी स्थिति में - स्वर्गकामी यजेत- का अर्थ सार्थक हो जाता है। हमें अपने चारों ओर स्वर्गमय लोक, स्वर्ग का मण्डल व परिधि यज्ञ के अनुष्ठानों से निर्मित करके पृथिवी को स्वर्ग बना सकते हैं।

## यज्ञ का विदेशों में प्रयोग

आज पृथिवी एवं अन्तरिक्ष, के आश्रय से अनेक सुख साधनों का विस्तार विज्ञान ने किया है - परन्तु उसकी प्रतिक्रिया के रूप में अनेक नारकीय दुःखों और विपदाओं की बृद्धि भी चक्रवृद्ध रूप में स्वभावतः व्याप्त हो रही है। ऐसी स्थिति में विदेशों में यज्ञ के प्रति कुछ आकर्षण उत्पन्न हुआ- और यज्ञ का प्रयोगात्मक अनुसंधान कार्य अमेरिका व जर्मनी में तथा योरोप के अन्य राष्ट्रों में प्रारम्भ हुआ। परिणाम स्वरूप यज्ञ की उपयोगिता उत्तरोत्तर उनको ज्ञात होने लगी। यह परिणाम महर्षि दयानन्द के वेदभाष्य, यज्ञ करने की प्रेरणा और आर्य समाज द्वारा यज्ञ परम्परा को प्रचलित करने से हुआ।

## विविध संस्थाओं द्वारा यज्ञ पर अनुसंधान कार्य

आज देश-विदेश में कतिपय संस्थायें यज्ञ का कृषि पर, रोगों के निवारण पर, पर्यावरण शोधन, भूमि को उर्वरा बनाने, कृत्रिम खाद के बजाय यज्ञ के धूम व भस्म

का प्रसारण फसलों पर करके तथा वेद मन्त्रों की ध्वनि का कृषि की उत्पत्ति में १० से २० प्रतिशत वृद्धि तथा कहीं तो कई गुना अधिक लाभ अनुभव कर रही हैं। इनमें फाइव फोल्ड पाथ वाशिंगटन की शाखायें, न्यू वे आश्रम लोनावाला, सत्यधर्म प्रचार माधवाश्रम, भोपाल आदि संस्थायें यज्ञ की व्यावहारिक उपयोगिता का अनुसंधान कर रही है। कतिपय अन्य व्यक्ति भी यथा श्री नाना साहेब काले अग्निहोत्री आदि भी परीक्षणरत हैं।

## वाशिंगटन में अग्निहोत्र यूनिवर्सिटी

फाइव फोल्ड पाथ ने तो वाशिगटन में अग्निहोत्र यूनिवर्सिटी स्थापित करके अमेरिका, जर्मनी, में तथा कतिपय अन्य देशों में तथा भारत में यज्ञ के परीक्षण किये हैं एवं अखण्ड यज्ञों के परिणामों को अत्युत्तम अनुभव कर रहे हैं। क्या ही अच्छा होता कि यदि आर्य समाज अपनी भी शक्ति वेदों के प्रचार एवं यज्ञ के व्यवहारिक पक्ष को संसार के उपकार के लिये प्रमाणित करने में अग्रसर होता।

## आर्य समाज यज्ञों के अनुसंधान कार्यों को महत्व दें

आर्य समाज रूढ़िवादी पारायण यज्ञों के प्रदर्शनों में उलझ गया और यज्ञ जो वेद के विज्ञान को जानकर वेदों के विद्वानों के द्वारा होने थे वे साधुवेशधारी सन्यासी, महात्माओं के लिये स्वप्रतिष्ठा, अपने चेले निर्मण तथा धनोपार्जन का उपाय बन गये। उन ने अशुद्ध मन्त्र पाठ को निर्दोष प्रमाणित कर अज्ञान का ही प्रचार किया और यज्ञ के वैज्ञानिक अनुसंधान का मार्ग अवरूद्ध कर दिया। यज्ञों में व्यर्थ की बकवास के तथा रोचक शब्दों द्वारा जनता को प्रसन्न करने मात्र को प्रोत्साहन देकर वेदमन्त्रों के शुद्ध और सस्वर पाठ को तिरस्कृत कर दिया। अतः अन्य संस्थायें यज्ञ कार्य में आगे बढ़ गई हैं।

## अन्य संस्थाओं तथा विदेशियों द्वारा यज्ञ कार्य में बढ़ना हमारी अकर्मण्यता के लिये चैलेंज

२ वर्ष पूर्व अमेरिका के फाइव फोल्ड पाथ (यज्ञ, दान, तप, कर्म और स्वाध्याय) के एक सदस्य इन्दौर में कालेजों में तथा अन्य संस्थाओं में यज्ञ पर व्याख्यान देने आये। मेरे यहा आकर उनने ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के प्रथम सूक्त तथा त्र्यम्बकंयजा-महे० - आदि मन्त्र सस्वर तथा ऋग्वेद शैली से ही सुनाये। उनके उच्चारण में अत्यन्त शुद्धता थी। क्या हमारे लिये यह चैलेंज नहीं है। उनका ताबें का कुण्ड उनके साथ

था। दोनों समय उदय और अस्तकाल में यज्ञ करते थे। मेरे यहां भी उनने यज्ञ किया। ये महानुभाव यज्ञ का मनोवैज्ञानिक प्रभाव इस पर अनुसंधान कर रहे हैं और यज्ञ द्वारा अनेक मानसिक रोगों पर अच्छा प्रभाव अनुभव प्राप्त किया।

## वेद एवं महर्षि दयानंद की विचारधारा ही स्वच्छ वैज्ञानिक नेतृत्वदाता है

३-४ वर्ष पूर्व अग्निहोत्र यूनिवर्सिटी वाशिंगटन के संस्थापक तथा यज्ञ प्रचारक भारत आये हुए थे। उनका तार मुझे प्राप्त हुआ कि अमुक तारीख को मैं इन्दौर आप से मिलने आ रहा हूँ। नियत दिन वे आये तथा उनने मेरा वह सब काम जो वेद का अनेक रूप में किया है उसे देखा। भारत सरकार द्वारा यज्ञ से वर्षा कार्य के करने तथा वृष्टि यज्ञ की पद्धति जो मैंने भारत सरकार को सन् १६७६ में भेजी थी। उनकी १ १ प्रति ले गये। इसके अतिरिक्त वृष्टि विज्ञान का मेरा उपलब्ध साहित्य, वैदिक सम्पदा की प्रति भी ले गये तथा उनसे जो परिणाम यज्ञ के कृषि पर अमेरिका के परीक्षणों से ज्ञात किये उसके आधार पर यज्ञ की कृषि के लिये उपयोगिता के ५ परिपत्र (बुलेटिन) मुझे दीं। इस भेंट के बाद भी वे भारत में आते रहे और मेरे जो यज्ञ सम्बन्धी लेख मैंने उनके गुरु भाई श्री डॉ० एस० एन० सुपेकर, एम० एससी०, पी० एच० डी० को पूना भेजे थे, वे उनसे ले गये।

## जर्मन में यज्ञ विज्ञान के प्रति उत्सुकता

पश्चिमी जर्मनी के एक जर्मन बर्थोल्ड मोनिकाजेहले यज्ञ की भस्म को अनेक रूप में चिकित्सार्थं प्रयोग करने का प्रचार करते हैं। मैंने यज्ञ सम्बन्धी अपनी एक अंग्रेजी की लघु पुस्तक-थ्रीमेन करेन्ट प्राब्लम्स एण्ड देयर सोल्यूशन थ्रू साइन्स आफ् यज्ञ-लगभग २ वर्ष उन्हें भेजी थी। उनका पत्र अभी दि० २७ अगस्त, १६८३ को प्राप्त हुआ। उनने लिखा कि उक्त पुस्तक का जर्मन भाषा में अनुवाद करने की आज्ञा प्रदान करें जिससे कौंसिल ऑफ् योरोप को भेज सकें। इसके पश्चात् मेरे एक यज्ञ सम्बन्धी लेखक का जो अगस्त में मैंने भेजा था उसके जर्मन भाषा के अनुवाद की भी प्रति भेजी। वह मेरा लेख था - यज्ञ ए वैदिक प्यूरीफिकेशन प्रोजेक्ट ऑफ् अँटमोस्फियर। इसके पश्चात् अभी अक्तूबर मास में अपने दो लेख जो इंजीनियर्स इंडिया की पत्रिका के विशेषांकों में छपे थे उनका भी अंग्रेजी अनुवाद कराकर भेजा है तथा एक और भी लेख भेजा है - जिनके निम्न शीर्षक हैं - (१) साइन्स ऑफ प्यूरीफिकेशन ऑफ एन्वायर्नमेंट इन एनशेन्ट इंडिया, (२) यज्ञ, रिसोर्स टु ए रिवोल्यूशनरी चेंज इन एग्रीकल्चर (३) दि पॉसीबिलिटी ऑफ कंट्रोल ओवर स्ट्रांग विन्डस स्टार्म, फ्लडस एण्ड ड्रॉटस।

# यज्ञों के प्रचार का सुअवसर - आर्य समाज आगे बढ़े

दिनांक १६ सितम्बर, १९८३ को जर्मनी से श्री बर्थोल्ड का पत्र आया कि मैं संभवत: दिसम्बर मास में भारत आऊंगा तब इंदौर आकर यज्ञ के परीक्षणों एवं परिणामों को जानना चाहूंगा। अर्थात् आज योरोप, अमेरिका, जापान तथा पृथ्वी के सभी भागों में यज्ञ की व्यवहारिकता के प्रचलन करने से वेद और यज्ञ का प्रचार का अत्युत्तम अवसर है। आर्य समाज देश विदेश में अपनी यज्ञ की प्रयोगशालायें स्थापित कर संसार को प्रत्यक्ष लाभान्वित करने का महोपकार कर्म करने में अग्रसर हो तो आसुरी विचारों का भी दमन होगा और सर्वत्र सुख शान्ति होगी। पर्यावरण शोधन का, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, आंधी-तूफान आदि उपद्रवों की शान्ति का एकमात्र उपाय यज्ञ ही है। यज्ञ से ही द्यौःशान्तिः होगी - यज्ञ से ही अन्तरिक्षं शान्तिः होगी तथा - पृथिवी शान्तिः - होगी और - सर्वशान्ति; होगी। तभी शान्तिदेव शान्तिः - की अनुभूति होगी और सामा शान्तिरेधि - अपने में भी शान्ति होगी - अन्यथा नहीं।

000

# वैदिक रश्मि

सम्पादक - श्री रामप्रसाद वेदालंकार
आचार्य एवं उपकुलपति

## पंचम रश्मि

अग्ने विवस्वदामर ।। सम०पू०मं० १०

संक्षिप्त अन्वयार्थ :—(अग्ने ! विवस्वत् आमर) हे प्रभो ! (तू हमें) ज्ञान दे ।

अन्वयार्थ :—(अग्ने ! विवस्वत् ! आभर) हे प्रभो ! तू हमें तमोनिवारक ज्ञान प्रदान कर ।

व्याख्या :- हे ज्ञानस्वरूप परमेश्वर ! हे ज्योतिः स्वरूप जगदीश्वर ! तू हमें "विवस्वत्" दे - प्रकाश - दे - ज्योति दे - ज्ञान दे । तू हमें वह विवस्वत् दे - वह प्रकाश दे - वह ज्योति दे - वह ज्ञान दे जो हमारे भीतर के कपाट खोल दे - जो हमारे भीतर के सर्वविध तम को छिन्न भिन्न कर दे - जो हमारे अन्दर के सर्वविध अविद्यान्धकार को हम से सर्वथा पृथक् कर दे ।

हे प्रभुवर ! आप की वह दिव्य ज्योति - आप का वह परम प्रकाश - आप का वह अनुपम आलोक हमारे उस तम को छिन्न भिन्न कर दे - हमारे उस अविद्यान्धकार को दूर कर दे जिस के कि हमारे भीतर विद्यमान रहने से उस अविद्या के साथ-साथ अस्मिता-राग-द्वेष और अभिनिवेश रूपी क्लेश भी बसने लगते हैं, फलने-फूलने लगते हैं । इन के भीतर वर्तमान रहने से सदा हमारे अन्दर अज्ञान रूपी कोहरा छाया रहता है, जिस के कारण से हमें अपने से भिन्न किसी और के अद्भुत व्यक्तित्व का आभास ही नहीं हो पाता । बस हम तब यही समझते रहते हैं कि मैं ही मैं हूं, हम ही हम हैं, हमारी ही हमारी सत्ता संसार में है, और सब तो मानों जैसे कुछ है ही नहीं । फिर जो हमारे अनुकूल होते हैं, उन से हमारा राग हो जाता है, और जो हमारे प्रतिकूल होते हैं, उन से हमारा द्वेष हो जाता है ।

१. विवस्वत्—विवासयति-पृथक् करोति तम इति विवस्वज्ज्योतिः ।

हृदय में राग-द्वेष के आते ही किन्हीं से तब हम अत्यन्त स्नेह करने लगते हैं और किन्हीं से हम अत्यन्त घृणा करने लगते हैं । आगे चलकर इसी राग द्वेष के कारण ही जिनसे हमें राग होता है, जिन से हमारा प्यार होता है, उन की हम सदा स्थान-स्थान पर

शंसा प्रशंशा करने लगते हैं और जिन के प्रति हमारे हृदय में द्वेष होता है उन की हम सदा जगह-जगह निन्दा चुगली आदि करते रहते हैं। जिन के प्रति हमारा तब राग होता है उन्हीं की सुख-सुविधाओं की हमें सदा चिंता रहती है, उन्हीं के खान-पान, रहन-सहन आदि का हम जी-जान से सदा ध्यान रखते हैं, और जिन के प्रति हमारे हृदय में द्वेष होता है उन की हमें कभी परवाह ही नहीं होती, उन की सुख-सुविधाओं की, खान-पान और रहन-सहन की हमें जरा भी कभी फिकर नहीं होती। जिन के प्रति हम में राग होता है उन्हीं के सुख-सौभाग्यों के लिये हमारे हृदयों से सदा आशीर्वाद निकलता है, सदा ये प्रार्थनाए निकलती हैं, कि—"प्रभु उन्हें लम्बी आयु दे, प्रभु उन्हें सदा सुख-सौभाग्यों से सम्पन्न रखे।" पर इस के विपरीत जिनके प्रति हमारे हृदय में द्वेष रहता है, उनके प्रति हमारे हृदय से सदा बुरा ही बुरा सोचा जाता है। फिर यदि और भी इस विषय में आगे बढ़ते हैं तो फिर हम अपनी हार्दिक भावनाओं को व्यवहार में लाकर अपने प्रियों के प्रति शुभ कर्मों के रूप में प्रवृत होते हैं और अप्रियों के प्रति हिंसक बनकर प्रवृत्त होते हैं। कई बार वैसे हमारे कोई द्वेष के पात्र नहीं होते। पर चूंकि वे हमारे प्रियजनों के मार्ग में वाधक होते हैं इसलिये हमारे मनों में उनके प्रति भी द्वेष हो जाता है, और तदनुसार मन वचन कर्म से उनके प्रति अप्रिय और कठोर व्यवहार भी होने लगते हैं। इस तम - इस अविद्या - इस अज्ञान के कारण ही हमें अपनी जान तो बड़ी प्यारी लगती है, अपने बन्धु-बान्धवों की जान भी बड़ी प्यारी लगती है। अतः हम और वे कहीं समाप्त न हो जाएं, यह अभिनिवेश- यह मृत्युरूप भय भी सदा हमारे भीतर वर्तमान रहता है। इस भय के कारण हमारा सदा हार्दिक प्रयास रहता है कि मैं न मरूं, हम कभी न मरें और न ही हमारे ये प्रिय व्यक्ति कभी मरें।

इस प्रकार जब हमारे भीतरतम-अविद्यान्धकार—अर्थात् अज्ञान अपना डेरा जमाए रहता है तो फिर उस समय हमें अतिकाम, अतिक्रोध, अतिलोभ, अतिमोह और अत्यहंकार आदि प्रिय लगते हैं। इस अतिकाम के कारण फिर हमें सदा विषय—वासनाओं में डुबे रहने में ही सुख अनुभव होता है। इस अतिक्रोध के कारण हमें सदा दूसरों के प्रति क्रोध करने, दूसरों के प्रति गुस्सा करने, दूसरों की मन वचन कर्म से हिंसा करने में सुख अनुभव होता है, सदा दूसरों को सताना और परेशान करना हमें अच्छा लगता है, सदा दूसरों को तबाह और बर्बाद करने में हमें खुशी होती है। इस अतिलोभ के कारण हम सदा लोभी होकर धन के पीछे सदा पागल से बने रहते हैं, और तब हम यह सोचने लगते हैं कि "धन आए, वह चाहे कैसे भी क्यों न आए। किसी की जेब काट कर आए, किसी की चोरी करके आए या किसी को मार कर आए, किसी को उजाड़ कर आए इत्यादि। अतिमोह के कारण हम किन्हीं व्यक्तियों पर मुग्ध होकर सदा यही सोचने लगते हैं कि—"ये हमारे बन्धु-बान्धव हैं, ये हमारे

परिवार के सदस्य हैं, ये हमारे अपने हैं, अतः इन से सदा हमारा लगाव रहता है। और हम तब यदि सोचते हैं तो फिर बस केवल उन्हीं के लिए सोचते हैं, उन्हीं के लिए दौड़-धूप करते हैं, उन्हीं की ही सुख-सुविधाओं की हमें सदा चिन्ता रहती है। ऐसी अवस्था में फिर जो कुछ भी हम से बनता है हम उनके लिये करते हैं। इतना ही नहीं इस अतिमोह के कारण ही फिर हम उनके लिये अनेकों पाप भी करते हैं, झूठ-सच भी बोलते हैं, अन्यों के प्रति अन्याय भी करते हैं, अन्यों की अवहेलना भी करते हैं, अन्यों का अपमान और तिरस्कार भी करते हैं, नहीं-नहीं हम उनके लिये अन्यों पर बड़े से बड़ा अत्याचार भी करते हैं, अन्यों को कष्ट भी देते हैं, अन्यों को यहां तक कि समाप्त भी कर देते हैं। रेल वा बस में ही देख लीजिए—कितना भी कोई वृद्ध वा कमजोर व्यक्ति क्यों न खड़ा हुआ हो, कितनी भी कोई वृद्धा—बड़ी-बूढ़ी मां क्यों न खड़ी हो गोद में लिये हुए बालक को कोई महिला बेचारी क्यों न खड़ी हो, परह मारे युवक समर्थ पुत्र को तो बैठने के लिये जगह मिलनी चाहिये, भले ही और को चाहे मिले न मिले। अपने प्रति अति मोह होने पर फिर हमें अपना समय तो बड़ा प्रिय, मूल्यवान् लगता है पर दुसरों का नहीं। उस समय शिष्टाचार और सद्-व्यवहार को हम बिल्कुल भूल जाते हैं पर फिर भी आश्चर्य यह होता है कि हम अपने को बड़ा ही सभ्य और बड़ा ही महान् समझते हैं। हमें उस समय यह तो सदा सूझता रहता है कि—"अमुक को चाहिये कि वह हमारे प्रति ऐसा-ऐसा व्यवहार करे। अर्थात् हम यदि रेल में खड़े हों तो वह हमें प्रेम से बैठने को जगह दें, ताकि हम भी थोड़ा सा बैठ लें और सहजरूप से यात्रा कर सकें। यद्यपि उस सीट पर चार के स्थान पर पांच बैठे हुए होते हैं तो भी हमें वहां जगह दिखाई देती है। पर उसी सीट पर स्वयं गाड़ी में हम कभी चार के स्थान पर तीन भी बैठे हुए होते हैं तो भी हमें सीट खाली नहीं दिखाई देती और न ही अगले व्यक्तियों की कठिनाई अनुभव होती है। इसी अविद्या के कारण हम सदा अहंकार में डूबे हुए मैं मैं और हम ही हम करते रहते हैं। हम कभी यह सोच भी नहीं पाते कि मेरे और हमारे अतिरिक्त भी कोई दुनिया में बसता है।

यह तो वह तम है,-वह अविद्यान्धकार है-वह अज्ञान रूपी कोहरा है जिस से कि मैं अपने अपनों के अतिरिक्त किसी और को देख नहीं पाता, अपने एवं अपनों के अतिरिक्त किसी और को कुछ समझ ही नहीं पाता, अपने एवं अपनों के अतिरिक्त किसी और के कष्ट वा असुविधा आदि का कुछ अनुभव कर ही नहीं पाता। अब जब इसी अज्ञान के कोहरे में हमें कोई इतना स्थूल व्यक्ति भी नहीं दिखाई पड़ता तो फिर भला वह निराकार सूक्ष्म से सूक्ष्म भगवान् कैसे दिखाई देगा, उसकी अनुभूति हमें कैसे होगी ? यही तो वह अविद्या है, यही तो वह तमोगुण का गहन अन्धकार है, जिसके कारण अस्मिता राग-द्वेष और अभिनिवेश नामक क्लेश भी हमारे भीतर अपने पांव पसार लेते हैं और हमें तब सदा इन संसार की वस्तुओं व्यक्तियों और स्थानों में

उलझाए रखते हैं। यही हमें किसी व्यक्ति वस्तु और स्थान पर मरने मिटने के लिये सदा अहंकार वश अकड़ाए रहते हैं, सदा काम क्रोध और मोह आदि के चुंगल में फंसाए रहते हैं। फिर भला कैसे हम परमेश्वर की ओर बढ़ पा सकते हैं और कैसे उस के दर्शन पा सकते हैं। इसलिये हम तुझ उस प्यारे और सब जग से न्यारे प्रभु से प्रार्थना करते हैं कि—"हे प्रभु ! तू हमें विवस्त् दे-तू हमें ज्ञान दे-तू हमें प्रकाश दे-तू हमें ज्योति दे-तू हमें तेज दे-तू हमें ओज दे। और ऐसा दे कि जिस से हमारा यह भीतर का तम-अज्ञान छूट जाये-यह भीतर की अविद्या छिन्न-भिन्न हो जाए। इस तम-अविद्या के छिन्न-भिन्न हो जाने पर हमारे भीतर विद्या का-ज्ञान का पूर्णतया प्रकाश हो जायेगा। इस से फिर हमारे भीतर अस्मिता नहीं रहेगी-अहंकार नहीं रहेगा। अर्थात् तब हम यह नहीं समझेंगे कि केवल मैं ही मैं हूं या केवल हम हम ही हैं इत्यादि। वरन् हमें तब यह भली-भांति भासने लगेगा कि मेरे और हमारे अतिरिक्त भी अनेकों हैं। अर्थात् हमें तब मैं और हम के साथ तू-तुम और आप दिखाई देने लगेंगे। हमें तब अपने समान उनकी भी असुविधाएं कष्ट और आपत्तियां दिखाई देने लगेंगी। सचमुच उस समय फिर हमारे हृदय में न किसी के प्रति राग होगा, न किसी के प्रति द्वेष होगा, न कोई हमें तब अपना दिखाई देगा और न ही कोई हमें तब पराया प्रतीत होगा। हमें तो तब कवि के शब्दों में "सभी हैं अपने और सभी पराए" प्रतीत होंगे। अब जब जग में हमारे हृदय में किसी के प्रति जब राग ही नहीं रहेगा तो फिर कब भला हम उससे चिपटे रहना चाहेंगे या उसको अपने साथ-साथ सदा बनाए रखना चाहेंगे। इसी प्रकार फिर किसी व्यक्ति, वस्तु वा स्थान के प्रति जब हमारे हृदय में द्वेष ही नहीं रहेगा तो फिर किस वस्तु व्यक्ति या स्थान से हम पृथक् होना चाहेंगे व किस को हम अपने से पृथक् करके फेंकना चाहेंगे। उस समय तो फिर स्थिति यह हो जायेगी कि हमारा अपने प्रति भी तब न राग रहेगा, न द्वेष रहेगा। अब जब हमारे हृदय में अपने प्रति भी राग नहीं रहेगा तो फिर हमारे हृदय से यह अभिनिवेश नाम का क्लेश अर्थात् मृत्यु का भय भी सदा-सदा के लिये विदा हो जायेगा। और हम तब मस्ती में आ कर कवि के निम्न शब्दों को गुनगुनाते लगेंगे—"न कोई है अपना, न कोई पराया, सभी हैं अपने, सभी पराए"। तब यदि हम प्यार करना चाहेंगे तो सभी के साथ समान रूप से करेंगे, न्याय भी सब के साथ कर सकेंगे। तब हमें अपने समान दूसरों का सुख भी अपना ही सुख और दूसरों का दुःख भी अपना ही दुःख प्रतीत होगा। तब हमें अपने समान दूसरों की सुविधा भी अपनी सुविधा लगेगी, अपने समय के समान दूसरों का समय भी मूल्यवान् ही प्रतीत होगा, तब हमें दूसरों की जान भी अपनी ही जान जैसी लगने लगेगी, दूसरों का हृदय भी अपने ही हृदय जैसा अनुभव होगा, दूसरों का घाव भी अपने घाव जैसा लगेगा, दूसरों की पीड़ा भी अपनी ही पीड़ा जैसी प्रतीत होगी। तब हम जब दूसरों को रेल में कष्ट में देखेंगे तो फिर अपनी भरी हुई सीट भी (भीतर के न्याय और प्रेम से) खाली-खाली सी प्रतीत होगी। और फिर

हम बड़े प्यार से कहेंगे कि—"भाई साहब ! आप भी बैठिये, बहिन जी ! आप भी बैठिये, मां जी ! आप भी बैठिये...... ।" यद्यपि अगले ऐसा भी कहेंगे कि—"नहीं भाई साहब ! हम खड़े ही ठीक हैं, हमारे बैठने से आपको कष्ट होगा, आपके इन नन्हें-मुन्ने बच्चों को कष्ट होगा...... ।" पर फिर भी हम कहेंगे—"भाई साहब ! आप चिन्ता न करें, हमें कोई कष्ट नहीं होगा। बच्चे तो इसकी मां ही गोद में ले लेगी। जब आप यहां हमारे पास बैठ जायेंगे और हमारी तरह जब आपको भी कुछ सुख मिलने लगेगा, कुछ आराम मिलने लगेगा तो उस समय तो हमें सुख मिलेगा उसमें तब ये सारे कष्ट ऐसे विलीन हो जायेंगे कि फिर उनका कुछ हमें पता ही नहीं रहेगा। हमारी तो उस अवस्था में फिर ऐसी स्थिति होगी कि जिधर को हम चल पड़ेंगे उधर ही हमारी राह बन जायेगी, उधर ही के सब व्यक्ति तब हमें अपने ही अपने दिखाई देने लगेंगे, उधर के सब घर हमें तब अपने ही घर प्रतीत होने लगेंगे, उधर की सब भूमियां (खेत-खलियान आदि) तब हमें अपनी ही सब भूमियां प्रतीत होने लगेंगी, उधर की सब बेटियां-बहिनें और माताएं तब हमें अपनी ही बेटियां-बहिनें और माताएं लगेंगी। हमें तब ऐसा लगेगा कि जैसे वे सब ग्राम, नगर वा जनपद आदि परिचित से हों, जैसे सभी पथ परिचित से हों, सभी गलियां मुहल्ले परिचित से हों, जैसे सभी घर परिवार के सदस्य परिचित से हों। और फिर हम उनके समीप पहुंच कर ऐसा अनुभव करेंगे जैसे कि वे सब लोग हमारे युग-युगान्तरों से मानो बन्धु-बान्धव ही चले आ रहे हों। हम सचमुच तब उन में ऐसे खो जायेंगे-ऐसे एक हो जायेंगे जैसे कि हम में केवल शरीरों का तो पार्थक्य रह जायेगा पर मनों का नहीं। हमें तब सारा संसार ही एक प्रकार से अपना परिवार सा लगेगा और उसमें सभी व्यक्ति भी अपने भाई बहिन सखा मित्र आदि प्रतीत होने लगेंगे। परन्तु यह सब कुछ होते रहने पर भी अविद्या-अस्मिता-राग-द्वेष आदि के हृदय से विदा हो जाने के कारण जब हम आंख मूंद कर बैठेंगे तो तब ऐसा प्रतीत होगा जैसे कि वे सब उस हमारे परम प्यारे और सब जग से न्यारे प्राणप्रिय प्रभु में ही कहीं समा गए हों। क्योंकि वहां तो न फिर हमें कोई भूलता है और न ही फिर हमें किसी की याद आती है। सभी द्वन्द्व-सुख-दुख, हानि-लाभ, भूख-प्यास, सर्दी-गर्मी, निन्दा-स्तुति, मान-अपमान, राग-द्वेष, जन्म-मरण आदि उसी में विलीन हो जाते हैं। फिर तो मैं जिधर ही देखता हूँ उधर ही उधर मुझे ज्योति ही ज्योति प्रतीत होती है, द्युति ही द्युति-प्रकाश ही प्रकाश दिखाई देता है। यत्र तत्र सर्वत्र सुख ही सुख, शान्ति ही शान्ति, अनान्द ही आनन्द अनुभव होता है। तब मैं बड़ी दूर-दूर तक निहारता हूँ तो मुझे उसके अतिरिक्त कुछ और दिखाई ही नहीं देता। इसी मध्य में जब कि में अपने प्रियतम में कुछ डूबा हुआ सा रहता हूं तो मेरे इन कानों में कहीं से हलकी सी यह भनक सी पड़ जाती है–किसी की मन्द सी ध्वनि सी सुनाई दे जाती है कि –"कहां है तेरा वह प्रियतम प्रभु ?"......" तब मैं सहज ही झट बोल

उठता हूं कि—"ओ भोले ! यह बता कि कहां नहीं है मेरा प्रियतम प्रभु ?"......" सचमुच मुझे तो तब सर्वत्र वही प्रभु ही भासता है, ऐसा लगता है जैसे तब सारा संसार मेरी आंखों से ओझल हो गया हो। फिर न ही हमारे समीप कोई आता है और न ही हमारे से कोई विदा होता है। कविवर रहीम के शब्दों में तब मेरी कुछ ऐसी ही स्थिति सी हो जाती है—

प्रीतम छबि नैनन बसी, पर छवि कहां समाए।
भरी सराय रहीम लखि, आप पथिक फिर आए॥

( "वैदिक रश्मियां" पृ० २६ से ३६ तक से उद्धृत् )

— 0 —

# ८ अक्तूबर ४७वीं पुण्य तिथि के अवसर पर प्रेमचन्द साहित्यकारों में मजदूर

डा० भवानी लाल भारतीय
अध्यक्ष दयानन्द शोध पीठ, पंजाब विश्वविद्यालय चण्डीगढ़

एक प्रसंग में महान् कथाकार प्रेमचन्द ने अपनी पत्नी शिवरानी देवी से कहा- "रानी, मैं तो मजदूर हूं, लिखना मेरा धर्म हैं, यही मेरी मजदूरी है, इसी में मुझे संतोष है। प्रेमचन्द जी के सुप्रसिद जीवनी लेखक श्री मदनगोपाल ने भी स्वलिखित जीवन चरित में उन्हें कलम का मजदूर कह कर ही सम्बोधित किया है। जिस समय हिन्दी कथा साहित्य में देवकी नन्दन खत्री के तिलिस्मी और ऐयारी उपन्यासों ने पाठक समुदाय को एक प्रकार के विस्मय लोक में भेज रखा था, गोपाल राम गहम्री के जासूस विभिन्न प्रकार के अपराधों की छान बीन में मशगूल थे। तथा किशोरी लाल गोस्वामी के शृंगार रस प्रधान उपन्यासों में प्रबल पाठक वर्ग ऊब चुका था, उस समय जनता के कलाकार, भारत के वास्तविक जन जीवन के चितेरे प्रेमचन्द का आविभाव हिन्दी के साहित्याकाश में हुआ। हिन्दी कथा साहित्य को रहस्य रोमांच तथा रोमानी वातावरण से मुक्त कराने का श्रेय प्रेमचन्द को ही है।

प्रेमचन्द के लिये लेखन का कार्य, मात्र जीवन यापन का एक साधना न होकर, एक पुनीत तपस्या थी, जिसके माध्याम से वे लोकहित तथा समाज का उत्थान करना चाहते थे। साहित्य में वे आदर्श को महत्व देते थे, किन्तु जीवन की यथार्थ, कटु परिस्थितियों को झेल कर उन्होंने यह अनुभव कर लिया था कि मात्र आदर्शवाद ही पर्याप्त नहीं है। जीवन के अन्तिम क्षणों में अपने अन्यतम मित्र जैनेन्द्र से उन्होंने कहा था - "आदर्श से काम नहीं चलेगा," और जब जैनेन्द्र ने वात बढ़ानी चाही तो उन्हें रोक कर प्रेमचन्द ने कहा– "बहस न करो," और उन्होंने करवट लेकर आंखें मूंद ली थी इस प्रकार आदर्शवाद से ही संतुष्ट न रह कर प्रेमचन्द ने यथार्थवाद की उपयोगिता को भी अपते जीवन काल में ही स्वरकार कर लिया था। इन दोनों का सुखद समन्वय कर उन्होंने एक नवीन साहित्यक पारिभाषिक शाब्द को गढ़ा आदर्शोन्मुख यथार्थवाद। वस्तुतः प्रेमचन्द का सम्पूर्ण कथा साहित्य भारत के जनजीवन की एक बदुरंगी झांकी है। जिसमें अंधा भिखारी सूरदास है तो कृषक वर्ग का प्रतिनिधि होरी

भी औपन्यासिक पात्रों के इस वृहद् समुदाय में जमींदार और कारिंदे, पटवारी और लम्बरदार, पण्ठे और पुजारी, हिंदू, मुसलमान और ईसाई, ग्रामीण बनिये और खोंचे वाले, चमार और पासी विभिन्न वर्गों के लोग अपना वैशिष्ट्य लिये उपस्थित हैं।

प्रेमचन्द ने भारत के जन जीवन को, विशेषतः निम्न और निम्न मध्य वर्ग को निकटता से देखा था। वाराणसी के निकट लमही नामक एक देहात में उनका जन्म ३१ जुलाई १८८० को मुन्शी अजायब लाल के घर पर हुआ था जो डाकखाने में मामूली कलर्क थे। जिस समय पिता ने असमय में ही दुनियां से प्रस्थान किया तो उन्होंने अपने बड़े पुत्र धनपतराय पर, उसके अपरिथक्व सांसारिक अनुभवों के बावजूद एक बड़ी गृहस्थी का बोझ डाल दिया था। उतका अध्ययन व्यवस्थित रूप से नहीं हो सका। विभिन्न आर्थिक कठिनाइयों से जूझते हुए वे शिक्षा विभाग में अध्यापक की नौकरी प्राप्त करने में सफल हो सके, परन्तु अपने अध्यवसाय के बल पर उन्होंने बी.ए. की परीक्षा भी उतीर्ण की और अध्यापक का प्रशिक्षण प्राप्त करने के उपरान्त वे संयुक्त प्रदेश (वर्तमान उत्तर प्रदेश) के विभिन्न जिलों में अध्यापक तथा बाद में सब डिप्टी इन्सपैक्टर के पद पर रहे।

कथा साहित्य के प्रति प्रेंमचन्द का आकर्षण विद्यार्थी काल में ही हुआ। वे अपने एक मित्र के पिता की तम्बाकू की दुकान के पिछवाड़े तम्बाकू के बोरों पर बैठ जाते और उर्दू के वृहत् उपन्यास "तिलिशम होशरूबा" के पत्रों में खो जाते। इसी दौरान उन्हें बंकिम तथा रवीन्द्र की कथाकृतियों को भी उर्दू के माध्यम से पढ़ने का अवसर मिला। इस प्रकार प्रेमचन्द के भीतर का सुप्त कथाकार जाग उठा और अवसर मिलने पर उसने राष्ट्रीय आन्दोलन के उष्मायुक्त वातावरण से प्रेरणा प्राप्त कर अपनी उर्दू कहानियों का जो प्रथम संकलन प्रकाशित किया, उसका नाम था "सोजे वतन"। सरकारी नौकरी में रहते हुए प्रेमचन्द के लिये यह सम्भव नहीं था कि वे राष्ट्रीय भावों आल्पावित इस कथा संग्रह को अपने वास्तविक नाम से ही प्रकाशित कराते। उन्होंने "नबावराय" के नाम से उर्दू फसानों की इस पुस्तक को छपाया, किंतु शासकों को शीघ्र ही इस बात का पता चल गया कि क्रान्ति और विद्रोह की चिनगारियां बिखेरने वाली इस पुस्तक का लेखक और कोई नहीं, एक मामूली मुदर्रिस है।

शीघ्र ही प्रेमचन्द उर्दू से हिंदी में आ गये। उनका प्रथम उपन्यास सेवा सदन पर्याप्त ख्याति अर्जित कर चुका था। हिन्दी पुस्तक एजेन्सी कलकता से प्रकाशित, वेश्या जीवन का वास्तविक चित्र प्रस्तुत करने वाली इस कथाकृति की भूमिका सुप्रसिद्ध समालोचक पं० पध्म सिंह शर्मा ने लिखी थी। प्रेमचन्द का सुधारवादी स्वर उनके भावी उपन्यासों में क्रमशः प्रस्पुटित होता गया। प्रेमाश्रम में भारत के कृषक समुदाय की दुखस्था का तो चित्रण हुआ हैं, साथ ही रूस में हुए महान् सामाजिक

परिवर्तन को लक्ष्य में रख कर युवा किसान बलराज के द्वारा भारत के किसान वर्ग में भी आशा की एक क्षीण ज्योति उद्धीप्त होती दिखाई गई है। प्रेमचन्द ने समाज-सुधार का केवल मौखिक आस्थान ही नहीं किया था, अपितु उन्होंने एक विधवा शिवरानी से विवाह कर इसे क्रियान्वित भी किया। उनका उपन्यास "प्रतिज्ञा" विधवा विवाह की समस्या पर ही केन्द्रित है। उपन्यास का प्रारम्भ आर्यसमाज मंदिर में प्रस्तुतः की गई विधवा विवाह समर्थक वृत्रता से होता है जिससे प्रभावित होकर नायक अमृतराय स्वयं किसी विधवा से विवाह करने की प्रतिज्ञा करता है।

प्रेमचन्द की प्रथम हिन्दी कहानी "नमक का दारोगा" १९१६ में सरस्वती में प्रकाशित हुई थी। उनका प्रथम हिन्दी कहानी संग्रह सप्रसरोज भी इसी बीच प्रकाशित हुआ। यद्यपि लेखन को प्रेमचन्द ने जीविका निर्वाह के साधन के साथ-साथ एक मिशन के रूप में अपनाया था, किन्तु उनकी आर्थिक कठिनाइयां कभी कम नहीं हुई। सरकारी नौकरी से स्वैच्छिक अवकाश लेकर वे कुछ समय तक लखनऊ से प्रकाशित होने वाली 'माधुरी" के सम्पादक रहे, अन्ततः उन्होंने स्वय बनारस में सरस्वती प्रेस की स्थापना की और हंस मासिक तथा जागरण साप्ताहिक का सम्पादन किया जो अनेक आर्थिक कठिनाइयों के होते हुए भी प्रकाशित होते रहे। आर्थ दुखवस्था को दूर करने के विचार से ही प्रेमचन्द एक बार चलचित्र जगत के लुभावने पन से आकृष्ठ होकर अजज्ता मूवीटोन की सेवा स्वीकार कर बम्बई भी गये, परन्तु उन्हें शीघ्र ही अनुभव हुआ कि सिनेमा का वातावरण उनके जैसे गम्भीर एवं आदर्शवादी प्रकृति के साहित्यकार के लिये उपयुक्त नहीं हैं।

निर्मला नारी जीवन की दुखद गाथा के पश्चात् प्रेमछन्द का वृहद् महाकाव्य धर्मी उपन्यास रंगभूमि प्रकाशित हुआ। चौडाने हस्ती के नाम से प्रेमचन्द ने इसका स्वंय ही उर्दू रूपान्तर भी किया गया था। इसमें एक और ग्रामीण जीवन का परि दृश्य उपस्थित किया गया तो दूसरी ओर व्यवसायियों एवं जमींदारों के शोषक रूप का भी परिचय किया गया है। अंधे भिखारी सूरदास के माध्यम से लेखक ने स्वंय के जीवन दर्शन को ही उपस्थित किया है—"वह खिलाडी जिसने मोर्चे पर कभी मार नहीं खाई, जिसने कभी कदम पीछे नहीं हटाया, जीता तो प्रसन्न चित रहा, हारा तो जीतने वालों से गिला नहीं किया, जीता तो हारने वालों पर तालियां नहीं बजाई। जिसने खेल में सदैव नीति का पालन किया, कभी धांधली नहीं की, कभी प्रतिद्वन्द्वी पर छिप कर चोट नहीं की"।

यही तो प्रेमचन्द का सरल व्यक्तित्य था जिसके कारण वे समकालीन भारतीय साहित्कारों में सम्मानित हुए और विश्व कथाकार की श्रेणी में आये। भारतीय साहित्य

परिषद् का गठन कर उन्होंने सभी भारतीय भाषाओं के लेखकों को एक मंच पर लाने का प्रयास किया। महात्मा गांधी के आर्शीवाद तथा कन्हैया लाल मुन्शी जैसे साहित्यकारों के सहयोग से इस कार्य में उन्हें सहायता मिली। हंस को भारतीय साहित्य परिषद का मुख पत्र बनाया गया। शीघ्र ही प्रेमचन्द को शोषित, पीषित और पददलित मानव जाति के बंधु के रूप में अभिनन्दन मिला। उनकी जन्म शताब्दी अन्तर्राष्ट्रिय स्तर पर मनाई गई। विदेशी भाषाओं में उनकी रचनाओं के अनुवाद हुए। रूस के कथाकार मैक्सिम गोर्की के समकक्ष सम्मान उन्हें रूस में भी मिला। ४७वीं पुण्य तिथि के अवसर पर इस महान् रचनाधर्मी साहित्यकार का स्मरण प्रेरणादायी है।

000

# राष्ट्रभाषा समस्या और राजनीति,

(डा० भगवान देव पाण्डेय)
एम०ए०, पी० एच० डी०
प्रवक्ता हिंदी—विभाग

राष्ट्रभाषा राष्ट्रीय-संस्कार की जननी होती हैं। इससे राष्ट्रीय भावना का पोषण होता है तथा जनमानस की वृत्तियों में तादात्मय संबंध स्थापित किया जाता है। भाषा राष्ट्र का आवश्यक तत्व हैं। भाषा से ही भौगोलिक एवं सांस्कृतिक जानकारी प्राप्त होती है। भाषा ने ही राजनीतिक एकता की भावना का भी ज्ञान प्राप्त होता है।

भारतवर्ष में वैदिक काल से ही राजनीतिक एकता की भावना का उल्लेख मिलता है। चक्रवर्नी सम्राट बनने की भावना राजनीतिक संगठन की परिचायिका है। यह भावना चक्रवर्ती भारत से प्रारम्भ हो कर उत्तरोत्तर विकसित होती रही। कालक्रमानुसार विभिन्न राज्य प्रणालियाँ राजनीतिक एकता में क्रियाशील रहीं। इस एकता की प्रवृति का वास्तविक शुभारम्भ चन्द्रगुप्त मौर्य से होता है। चन्द्रगुप्त ने समस्त उत्तर भारत को एक राज्य के सत्र में पिरो कर और उसके पौत्र अशोक ने सम्पूर्ण भारत को एक राज्य के अधीन किया जिससे कि इस राजनीतिक एकता से राष्ट्रीय एकता को बल मिला। आगे चल कर गुप्तकाल में प्रत्येक प्रदेश साहित्य, कला, शिल्प एवं भाषा की दृष्टि से स्वतंत्र होकर राजनीतिक दृष्टि से एकसंघीय रूप के अधीन एक राष्ट्रीय संस्कृति का विकास हुआ। हर्षवर्द्धन ने उत्तर भारत में शासन स्थापित करके देश को एक सूत्र में बांध रखा। हर्ष के बाद देश में कई सदियों तक राजनीतिक विघटन की भावना प्रवल रही फिर भी अनेक आचार्यों एवं मनीषियों मे धार्मिक एवं सांस्कृतिक दृष्टि से भारतीय एकता को स्थापित रखा। मुहम्मद बिन कासिम के आक्रमण से लेकर दसवीं शताब्दी के अन्त तक का भारतीय राजनीतिक इतिहास अंधकार पूर्ण रहा है। मुस्लिम आक्रमण एवं सल्तनत की स्थापना के बाद से भारतीय इतिहास में राजनीतिक गठन का युग प्रारम्भ होता है। बाद में मुगल साम्राज्य के शासनकाल में हमारे देश में राजनीतिक गठन के साथ सांस्कृतिक पुनरुत्थान काल का प्रादुर्भाव हुआ। आगे चल कर अंग्रेजों के शासनारुढ़ हो जाने के बाद उनके द्वारा फैलाई गई दुर्भावना से प्रतिक्रियात्मक रूप से राष्ट्रीयता की भावना

विशेष बलवती हुई। स्वतंत्रता की प्रवल भावना ने सम्पूर्ण देश को एकता के सूत्र में संगठित होने की इच्छा जागृत की।

समय समय पर इस देश में विभिन्न जातियों के लोगों ने पदार्पण किया पर वे भारतीय संस्कृति के साथ इस प्रकार एकाकार हो गये कि उन्हें अलग से पहचानना भी कठिन हो गया। वही देश सांस्कृतिक दृष्टि से उन्नत एवं शक्तिशाली होता है जो अनेकानेक संस्कृतियों को आत्मसात् कर ले। भारत इनमें प्रमुख है। भारतीयों की संस्कृति, जीवन के प्रति दृष्टिकोण एवं समस्या समाधान का एक ढंग है। राजनीतिक दृष्टि से यहां के शासन-प्रबंध में अनेक परिवर्तन हुए पर लोक-जीवन की आन्तरिक एकरूपता सर्वदा कायम रही। भारत की भाषा संबंधी ऐतिहासिक परम्परा की ओर दृष्टि डालने से यही निष्कर्ष निकलता है कि संस्कृत सभी भारतीय भाषाओं की पोषक है इसीलिये यहां की भिन्न-भिन्न भाषाओं के भीतर बहने वाली भाव धारा एक है। भारत की राष्ट्रीयता के संबंध में डॉ0 रामविलास शर्मा का कथन बिल्कुल सत्य है :-

"हमारी राष्ट्रीयता केवल अंग्रेजों का विरोध करने के यिये नाकारत्मक रूप से किंही विशेष परिस्थितियों में उत्पन्न नहीं हो गयी। उसकी जड़ें हमारी ऐतिहासिक और आर्थिक परम्पराओं में बहुत गहरी पैठी हुई हैं।" (राष्ट्र भाषा की समस्या पृ० १८०)।

राष्ट्र भाषा का प्रश्न आरम्भ से ही राजनीतिक चालों में फंस कर रह गया। साहित्य सत्य की अभिव्यक्ति है। हिन्दी आरम्भ से ही इस सत्य को प्रकट करती आई है। स्वाधीनता संग्राम में हिन्दी, उसके पत्र एवं पत्रकारों, साहित्यकारों ने अग्रणी रह कर जिस प्रकार का योगदान किया था, इतिहास इसे भुला नहीं सकता। आज़ादी से पूर्व यह भाषा एक संस्कार ही नहीं, अपितु संघर्ष को जारी रखने का प्रमुख अस्त्र थी और बाद में चल कर वह राजनीतिक हथकण्डों, प्रान्तीय क्षुद्रताओं और आपसी द्वेष के कारण उपेक्षित सी पड़ी हुई है।

हमारे देश में राष्ट्र-भाषा हिन्दी की समस्या एक ज्वलंत समस्या है। राष्ट्र-भाषा का पद मिलने के ३५ वर्षों बाद भी आज हिन्दी की स्थिति शोचनीय है। राष्ट्र-भाषा होते हुए भी वह सम्पूर्ण राष्ट्र की भाषा नही बन सकी है। जहां पर छोटे-छोटे देश मृतप्राय अपनी-अपनी भाषा को लेकर उठ खड़े हुए हैं और सारा काम-काज अपनी राष्ट्र भाषा में चलाते हैं, वही यह एक ऐसी विडम्बना है कि भारत अभी तक ऐसा नहीं रह सका है। सरकारी स्तर पर इसको सर्वभाषा बनाने के लिये कुछ कदम उठाये भी गये लेकिन आज भी वह सरकारी काम-काज में उपेक्षित सी ही है। राष्ट्रभाषा

होते हुए भी क्षेत्रीय भाषायें अपने क्षेत्रों में उससे कहीं अधिक लोकप्रिय हैं और राष्ट्रीय स्तर पर अंग्रेजी का वर्चस्व यथावत् बना हुआ है। राष्ट्रभाषा हिन्दी पर अंग्रेजी इस प्रकार "हावी" हो गयी है कि यहां के लोग अंग्रेजी को ही हिन्दी समझने लगे हैं।

आज का समाज दैनिक वोलचाल में आधे से अधिक अंग्रेजी शब्दों का प्रयोग करना गर्व की वात समझता है। आज के शिक्षित लोगों में यह ग़लतफहमी घर कर चुकी है कि अंग्रेजी सभ्यों की भाषा है और हिन्दी गंवारों की। अपने हृदय में राष्ट्र-भाषा के प्रति श्रद्धा रखकर ही अंग्रेजी भाषा का व्यवहारिक ज्ञान प्राप्त करना उचित कहा जा सकता है। लेकिन लगता है कि हजारों वर्षों की गुलामी ने हमारे हृदय में राष्ट्रीयता की भावना को ही धूमिल कर दिया है। आज भी हम मानसिक दासता से मुक्त नहीं हुए हैं।

हिन्दी शासन नियंत्रकों एवं राजनेताओं के चुंगल में फंस कर विवश हो गयी है। अंग्रेजी केवल थोड़े से आभिजात्य वर्ग के सम्पर्क की भाषा है और वहीं तक सीमित रहेगी। यह वर्ग जो राष्ट्र का नियंत्रक है, अंग्रेजी के प्रभाव को समाप्त होता हुआ नहीं सहन कर सकता क्योंकि अंग्रेजी के प्रभाव में ही उनका प्रभाव निश्चित है। ऐसे ही अल्प एवं अल्पज्ञ लोग यह कहते हैं कि हिन्दी अभी समृद्ध भाषा नहीं हो पायी है। राष्ट्रभाषा का नुकसान राजनीतिज्ञ भी कर रहे हैं, क्योंकि ये राजनेता सदैव भाषा को ही चोट की राजनीति बनाते आ रहे हैं। यही कारण है कि भाषा-विवाद को ले कर देश में जब तब आन्दोलन हुए हैं। स्वतंत्रता प्राप्ति के आरंभिक १५ वर्षों तक ही संविधान में अंग्रेजी को छूट थी। उसके बाद यह निश्चित था कि हिन्दी स्वयं देश की भाषा बन जायेगी और सभी सरकारी, ग़ैर सरकारी कार्यों में प्रमुख रूप से हिन्दी का प्रयोग किया जायेगा। पर अब स्थिति यह है कि अब यह कहा जा रहा है कि हिन्दी किसी पर थोपी नहीं जायेगी और सच्चाई यह है कि भारत की राष्ट्रभाषा हिन्दी होते हुए भी हिन्दी को न तो वह स्वरूप ही प्रदान किया गया और न ही राष्ट्रभाषा के रूप में वह सम्मान मिला जोकि एक राष्ट्र-भाषा को मिलना चाहिए। इसके बदले में आज प्रत्येक हिन्दी भाषी नागरिक पर अंग्रेजी थोपी जा रही है।

भाषा विचाराभिव्यक्ति का साधन मात्र ही नहीं अपितु वह शक्ति है जिस के माध्यम से राष्ट्र विश्व के मानचित्र पर अपनी गरिमा प्रतिष्ठित करता है। विदेशी भाषा का मोह एवं उसकी प्राथमिकता, शब्द-भण्डार की समस्या, व्याकरण की जटिलता, भाषा को साहित्य के साथ मिलाकर देखने की प्रवृत्ति और उसके क्लिष्टता का एहसास आदि ऐसे मिथ्या दोषारोपण हैं जिसके कारण ही राष्ट्र भाषा हिंदी का अनादर हो रहा है। ये जितनी समस्यायें दिखायी जाती हैं वे हिंदी की अपेक्षा अंग्रेजी में

सबसे अधिक है। इसके अतिरिक्त अंग्रेजी सबसे अधिक अवज्ञानिक है, जब कि हिंदी बहुत अधिक वैज्ञानिक। अगर हिंदी में अत्यधिक कमियां हैं और वह अग्राह्य है तो चेकोस्लावाकियाई विद्वान् द्वारा भारतीय प्रधान मंत्री को प्रस्तुत किया गया उनका हिंदी-काव्य-ग्रन्थ किसका परिचायक है।

राष्ट्रभाषा के प्रश्न पर जितना विवाद और संघर्ष हमारे देश में हो रहा है उतना किसी भी देश में देखा नहीं गया। विश्व के अन्य समृद्ध देशों ने भाषा भेद के कारण राष्ट्रीय एकता पर किसी प्रकार का संकट नहीं आने दिया। सोवियत संघ में प्रत्येक प्रांत का गठन ही भाषा के आधार पर हुआ है पर वहां की राष्ट्र भाषा रूसी है। इस्रायल ने मृतप्राय; भाषा "हिब्रू" को अपना कर उसे नया जीवन प्रदान किया है। क्या ये आदर्श हमारे सामने नहीं हैं? आज राष्ट्र भाषा के रूप में हिंदी की जो दुर्गति हो रही है वह स्पष्ट है। सरकारी कागजों में भले ही हिंदी राष्ट्र एवं राज भाषा के पद पर प्रतिष्ठित हो पर व्यवहार में आज भी अंग्रेजी भाषा का आधिपत्य है। अंग्रेजों के प्रभुत्व ने हिन्दुतान की ही नहीं, हिंदी को भी पददलित किया है। वर्षों के अंग्रेजी शासन की दासता ने "शिक्षित नौकर" उत्पन्न करके हिंदी-भाषा को इस सीमां तक घायल कर दिया है कि उसकी सिसकन आज भी नहीं गई है, जिसके परिणाम स्वरूप हम पर अंग्रेज़ियत का नशा छाया हुआ है। अंग्रेजों ने अपने शासन काल में जितना शोषण, दोहन किया है अंग्रेजी उससे भी अधिक अपनी क्रूरता की अमिट छाप छोड़ेगी। हिंदी को राष्ट्र-भाषा का पद इसलिये दिया गया कि हिंदी जानने एवं बोलने वालों की संख्या अन्यों की अपेक्षा अधिक है। हिंदी-भाषा ही एक मात्र भाषा है जो सम्पूर्ण राष्ट्र की एकता के सूत्र में बांध सकती है। इस बात का समर्थन सभी स्वतंत्रता-संग्राम सेनानियों ने भी किया था। दूसरी बात यह थी कि हिंदी-भाषियों की संख्या अधिक होने से कम से कम व्यक्तियों को हिंदी सीखनी पड़ेगी पर यह आज तक अपने पद को नहीं पा सकी।

हिंदी आरम्भ से ही विवाद का विषय रही है। प्राय; इसकी समृद्धि पर प्रश्न चिह्न लगाया जाता है। पर यह सत्य है कि स्वतंत्रता-प्राप्ति के बाद हिंदी में उल्लेखनीय साहित्य का सृजन हुआ है। रचनात्मक विधाओं में हिंदी साहित्य वहुत प्रगति कर रहा है। कहानी, उपन्यास, नाटक, कविता आदि के क्षेत्र में हमारी उपलब्धियां महत्त्वपूर्ण हैं। फिर भी हिंदी भाषियों में बहुत कुछ कमियां हैं। न तो हम में अपनी भाषा के प्रति आस्था है और न अपने साहित्य के बहुमुखी विकास के लिये प्रतिबद्धता। अतः आवश्यकता इस बात की है कि अपने साहित्य के प्रति आत्मश्रद्धा उत्पन्न की जाये।

साहित्य समाज का दर्पण होता है और साहित्यकार समाज के सजग प्रहरी। रचनायें शून्य से नहीं निकलतीं बल्कि उसमें कृतिकार के प्राणों का उभार होता है। इस बात को प्रत्येक काल के साहित्य में देखा जा सकता है। हिंदी साहित्य के विकास के लिये हिंदी-भाषी प्रदेश के लोगों को अपनी भाषा के प्रति अपेक्षित स्वाभिमान जगाना होगा। हिंदी के एक राष्ट्रीय रंगमंच की परिकल्पना को साकार करने की दिशा में अनुवादों के माध्यम से भी बहुत महत्वपूर्ण काम किया जा रहा है। आरम्भ में रंगमंच के माध्यम से हिंदी का प्रचार प्रसार किया गया लेकिन आगे चल कर यह भी व्यावसायिक बन गया। इसमे बहुत से अहिंदी भाषी निर्देशक घुस आये जो हिंदी प्रदेश की सांस्कृतिक संवेदना और भाषा की विशिष्ट प्रभावकारी अभिव्यंजनाओं से अपरिचित रहे हैं जिसके कारण उनकी नाट्यरचनाओं में सौन्दर्य मूलकता अथवा शिल्पगत निपुणता के बावजूद, एक प्रकार का अजनबीपन, अभिजात अलगाव और अंग्रेजियत को ही असली आधुनिकता या अभिजात्य समझते हैं, इसलिये अपने कार्यों में उसकी कुछ निशानी और अपनी कुछ अलग पहचान बनाये रखना चाहते हैं। यहां यह स्पष्ट है कि ये लोग हिंदी का व्यावसायिक प्रयोग करते हैं। इस भाषा से न तो कोई लगाव है और न उसके प्रति कोई सम्मान।

साहित्य सामाजिक उत्पादन है और साहित्यकार सामाजिक प्राणी। हम साहित्य के माध्यम से ही समाज का चित्रण करते हैं। अत: इस सम्बंध में हमारा उत्तरदायित्व कम महत्वपूर्ण नहीं होता। उत्तरदायित्व का निर्वाह न करने से हम साहित्यिक प्रगति के बाधकों से कम दोषी नहीं हैं। आज न हमारी शिक्षा व्यवस्था साहित्यिक संस्कारों के विकास की ओर ध्यान दे रही है और न राज्य की ओर से ही कोई सुनियोजित सांस्कृतिक नीति ही कार्यान्वित की जा रही है। शिक्षकों की अज्ञानता भी इन कारणों में जुड़ी हुई है। शिक्षकों की अज्ञानता के कारण ही महाविद्यालयों के पुस्तकालयों में या तो स्तरहीन पुस्तकें मिलती हैं या मिलती ही नहीं। यही स्थिति सरकारी संस्थानों के पुस्तकालयों की भी है जिसके फलस्वरूप इन पुस्तकालयों के माध्यम से हिंदी साहित्य के सम्पर्क में आने वाले लोग हिंदी साहित्य के सही परिदृश्य से परिचित नहीं हो पाते।

प्रकाशकों की व्यावसायिक वृत्ति भी कम उत्तरदायी नहीं है। ये अच्छी एवं सामान्य पाठकों को दृष्टि में रखकर अपना प्रकाशन नहीं करते बल्कि विद्यालयों, विश्वविद्यालयों एवं सरकारी संस्थानों के पुस्तकालयों को ध्यान में रखते हुए पुस्तकें प्रकाशित करते हैं.। इसके लिए साहित्यकारों को भी दोषी ठहराया जा सकता, क्योंकि ये भी अपने को व्यावसायिक बना चुके हैं।

हिंदी भाषियों की सहिष्णुता भी हिंदी को उपेक्षित बना देती है । हिंदी के संदर्भ में निरन्तर होते हुए भी कुछ अंग्रेजी दा हिंदी साहित्य पर प्रहार करते रहते हैं क्योंकि वे जानते हैं कि हिंदी वाले विरोध नहीं करेंगे । हिंदी साहित्यकार सहिष्णु है और वह नहीं चाहता कि अल्प भाषा भाषाओं के मन में कोई भ्रम उत्पन्न हो ।

इस प्रकार अंग्रेजी शासनकाल से ही हिंदी जिस विष के घूंट की पीती आई है वह जहर उसे राजनीति ढंग से आज भी पीने को मिल रहा है फिर भी इसके लेखन में निरंतर वृद्धि हो रही है । हमें आजादी के बाद राजनीतिक, सामाजिक और वैदिक जीवन में अंग्रेजी का जो वर्चस्व बना हुआ है, और जिसकी जकड़ से भारतीय सृजन-शीलता मुक्त नहीं है, से ऊपर उठकर हिंदी के समुचित विकास में लगे रहना चाहिये । इसकी दुरूहता एवं विलष्टता का परिभार्जन करके सरल ढंग से जनप्रिय बनाने का प्रयत्न करना चाहिये और समुचित शब्दों को ग्रहण करके उसके स्वरूप के संबंध में पुर्नविचार आवश्यक है । हमारी भारतीय-संस्कृति प्राचीन काल से ही निंदा का विषपान करती हुई चली आ रही है पर आज भी वह मृत्युजय बनी हुई है । हिंदी का भी भविष्य भारतीय संस्कृति की तरह कालजयी बनेगा ।

0 0 0

# हिन्दी साहित्य को संत कवि प्राणनाथ का प्रदेय

ले० डा० (श्रीमती) मंजुलता गहलौत
एम० ए०, पी-एच० डी०
व्याख्याता—हिंदी-विभाग
सागर विश्वविद्यालय (मध्य प्रदेश)

प्रणामी सम्प्रदाय का प्रारंभ संवत् १६८० से माना गया है, किंतु इस संप्रदाय के पक्षधर प्रणेता संत कवि श्री प्राणनाथ ही रहे हैं। इनसे पूर्व गुरु देवचंद ने भी अपनी रचना "तारतम्य वाणी" लिखकर इस संप्रदाय का प्रादुर्भात्र करने में योगदान दिया। स्वामी प्राणनाथ की हिंदी के प्रणामी सम्प्रदाय की महत्वपूर्ण देन निरंतर अन्वेषण करने योग्य है।

## स्वामी प्राणनाथ की जोशवाणी एवं होशवाणी :

प्राणनाथ ने अपनी कृति 'रास' में मायामोह से मुक्त होकर देवीयशरण में जाने को ही श्रेष्ठतम निरूपित किया है। बालक्रीड़ा, रासलीला, रासमंडल, अन्तर्ध्यानलीला, भोग आदि द्वारा आत्मविस्मृति एवं आत्मस्वरूप का ज्ञान पाना ही इस कृति में कवि का मूल प्रतिपाद्य विषय रहा है।

'प्रकाश' नामक रचना गुजराती में रची गई है। इसमें भी सांसारिक माया के आवरण से आच्छादित आत्माओं को आत्मजागृति का संदेश देना कवि का मूल लक्ष्य रहा है। ब्रह्मांगनाओं की तामसी प्रवृत्ति की ओर संकेत करते हुए कवि उन्हें जाग्रत होकर तम से प्रकाश की ओर जाने का संकेत करते हैं :—

"धनी जाए जगावती, कहे कहे अनेक सनंध।
नीदे सब भुलाइयां, सेवा या सनमंध।।

इसमें "कातनी का दृष्टात" नामक प्रकरण अत्यन्त पठनीय बन गया है। "लक्ष्मी जी का दृष्टांत," 'शुकदेव महिमा,' 'बेहद वाणी,' 'प्रगटवाणी' आदि प्रकरण भी इसी से जुड़े हुए अंश हैं। गांधीजी पर इनका गहन प्रभाव पड़ा था।

'षटऋतु' नामक कृति में ईश्वर विमुक्त आत्मा हर ऋतु में पूर्वानुभूत सुखों की सुखद स्मृति उद्दीप्त होकर विरहाग्नि में अपने दुर्गुणों का अवसान करते हुए विशुद्ध मानस से यही कहती है, कि - (हे प्रिय ! अखंड परधाम में तो तुम्हारे मिलन का आनंद सदैव अनुभव किया लेकिन इस मायाजगत में वैसा सुख दुर्लभ है । अतः आप दर्शन देकर विरह पीड़ा शांत करो ।")

भारी वहेली ने लेजो सार, वाला जीनी हूं विरहणी रे
मुने दिवस दोहेला जाए, वसेके रेणी रे
इंद्रावती कहे अवगुण बिसारो अमहणां रे ।

कलशे नामक रचना में प्रणामी संप्रदाय के दार्शनिक पक्ष का प्रतिपादन हुआ है । ब्रह्मणी खोज, जगत, विविध धर्ममत, वेदोक्त कर्मसाधना, पुरुष प्रकृति, अवतार मीमांसा, श्रीकृष्ण त्रिधालीला आदि तत्वों का विश्लेषण यहां हुआ है । ब्रह्माण्ड वर्णन, प्रेममार्ग, माया का स्वरूप, विशिष्ट आत्म विवेचन, गोकुललीला, जागनीलीला आदि घटना प्रसंग वर्णित करते हुए यहां भी कवि प्राणनाथजी ने माया से बचने का उपाय ब्रह्मोपासना ही माना है ।

उदा०—

'लगोगे जो दुख को तो दुःख तुमको लागसी ।
याद करो निजमुख, तो दुःख पीछे भागसी ।।'

'सनंघ' नामक कृति में कवि ने - श्रीमद्भागवत के माध्यम से 'कुरान' (इस्लामी' ग्रंथ) की ही नवीन व्याख्या कर दी है । इसमें उन्होंने बताया है कि समस्त धर्मों का मूलोद्देश्य एकमेव होते हुए भी भाषा वैविध्य आड़े आता है । इसी कारण पद्धस्पर छंद की दशा प्रादुर्भूत होती है—

'हकीकते फुरमान की, कहूं सुनो सबमिल
नूर अकल आगे ल्याए के, साफ करूं तुमदिल ।'

उन्होंने 'प्रेमभक्ति' को सब धर्मों का प्राणतत्व माना है । वे लिखते भी हैं—

'मैं देखे सब खेल में, पंथ पैंडे, वरसन,
देखी इस्क बंदगी सबकी, जैसा आकीन सबन ।'

पं० मिश्रीलाल शास्त्री के अनुसार 'सनंध' नमक ग्रंथ तत्कालीन धार्मिक नीति का एक ज्वलंत प्रतीक है। इस ग्रंथ में वर्णित विषय जहां दोनों धर्मों के बीच प्रचलित मिथ्याडम्बरों का खंडन करता है वहां धर्मों के बीच उत्पन्न होने वाले विषयवाद को नेस्तनाबूद करके धार्मिक भावना के बीच आध्यात्मिक सामंजस्य के पवित्र सोपान का निर्माण भी करता है।

'कीरंतन' (कीर्तन) नामक रचना में कवि के भ्रमण के दौरान रचे गए पदों का संग्रह है। इसमें अनेक राग-रागनी वेदांत तत्व, सद्गुण चर्चा एवं सच्चे मानव की पहचान के संदेशमूलक सिद्धान्त वर्णित हुए हैं।

'खुलासा' नामक रचना में स्वामी प्राणनाथ ने कुरान (जिसे वे 'खुदा का फरमान=आज्ञा पत्र' मानते थे) की व्याख्या करते हुए सांसारिक धर्म-वैमनस्य का प्रतिकार चाहा है।

'खिलवत' नामक कृति में प्रेमी-प्रेमिका के संवाद वर्णित है। अहंभाव का दमन, ब्रह्मज्ञान की महिमा, ब्रह्मसृष्टि (उत्तम जीव) का सृष्टि में अवतीर्ण होने का कारण इत्यादि बातों का इसमें समावेश हुआ है। 'परमधाम' की कल्पना यहां कवि ने की है। वे लिखते हैं—

> 'साकी पिलावे शराब, कहे प्याले लीजिये।
> हक इश्क आ आब, भर-भर प्याले पीजिए॥'

'परकरमा' (परिक्रमा) नामक रचना में आत्मा के परधाम में विचरण का जागतिक रूप में वर्णन हुआ है। कवि के अनुसार बल, बुद्धि, जोश, ज्ञान आदि 'प्रेम' के संयोग से ही वहां पहुँच सकते हैं। वे कहते हैं—

> 'पंथ होवे कोट कलप, प्रेम पहुचावे मिनेपलक।'
> अब आओ रे इश्क मानुहाम, देखूं वतन अपना निज धाम।
> करूं चरण तले विश्राम, विलसूं पियोजी सो प्रेमनाम॥'

इस प्रकार 'परमधाम' पक्ष के अंतर्गत रंगमहल, फूलबाग, महानवन, यमुना के सप्ततीर, अक्षरधाम, सुधासरोवर, जवाहिरों की नहरें और महल, चारहार-हवेली, माणिक पहाड़, आठ सागर एवं आठ भूखण्ड वर्णित हुए हैं। परमधाम के परमसौंदर्य को दर्शाते हुए प्रेमियों के अपूर्व प्रेम का परिचय भी कवि ने दिया है। प्रेममयी ब्रह्मसृष्टि ही ही 'परमधाम' में अवस्थित होने की अधिकारी है।

'सागर' नामक कृति में भी कवि ने उक्त अष्टसागरों को ही रूपक बनाकर पूर्णब्रह्म सच्चिदानंद के अप्राकृत गुण और उसकी असीमता का वर्णन करते हुए आलौकिक दिव्यता का वर्णन किया है। 'नूरसागर' का मूलस्थान में, 'नीर-क्षीर' सागर का सखियों की शोभा और ऐक्य में, 'दधिसिंधु' का राधाकृष्ण के सौंदर्य में, 'मधुसिंधु' का प्रेम में, धृतसमुद्र का ब्रह्मविद्या में, 'रससागर' का ब्रह्मांगनाओं में तथा सर्वरस सागर का कृष्ण की दया मे निवासित बताया गया है।

'सिनगार' (शृंगार) नामक कृति में आत्मा के समक्ष सच्चिदानन्द परब्रह्म नखशिखांत-श्रृंगार और अंग प्रत्यंगों का सौंदर्य, वस्त्रालंकारों की आभा, प्रेमप्रीत कृपाकोमला, कला-कौशल्य, नीति, बल विद्वता आदि का वर्णन हुआ है।

परब्रह्म के नख की अपूर्व शोभा का ही गुणगान करते हुए कवि लिखते हैं—

'सखी री। तेज भरो आकाश में, नख जो तनिक सीची।
ज्यों सागर छेदत आवत, नहरें निर्मल का तीर ।।'

'सिंधी' नामक रचना में विरही आत्मा की मिलनोत्कण्ठा का वर्णन है। विनती, फरियाद, न्याय आदि इसके विभिन्न प्रसंग है।

'मारफत सागर' नामक कृति में भी सरियत के बंधनों में जकड़े कुरान के धार्मिक सिद्धान्तों का आध्यात्मिक विश्लेषण हुआ है। मशरक और मगरब सूरज, आजूज-माजूज, दाफ तुल अरज, दजाल जैसे प्रसंग इसमें भी आए हैं। 'मारफत' आत्मा की मुक्त दशा को ही कहा गया है। ऐक्यि की भावना का प्रसार ही इस कृति का प्रमुख संदेश है। खिलवत की बातें, तारतम, फिरके, कयामत के सात निशान, छः दिन की पैदाइश आदि बातें इस कृति में विस्तार पूर्वक वर्णित हुई हैं, तभी से ब्रह्म ज्ञान का संकेत पैगंबर, अवतार आदि देते चले आए हैं—

'जमाना खाली नहीं, विना महमदी कोय।
करत सबनमें रोशन, चिराग नबी की सोय ।।'

'कयामत नामा' नामक रचना में कवि प्राणनाथजी ने आत्म जागृति, पैगम्बरी आदि बातों पर प्रकाश डाला है। उपदेश वाणी सुन कर भी यदि आत्मा नहीं जागती हो वह मोमिन है—

'यों इल्म समझावते, जो कोई न समझत ।
तिन मजाजी दिल को, जिन करो नसीहत ॥'

इस रचना में श्याम मेंहदी और बुद्धावतार की भी चर्चा है । इनके अतिरिक्त प्राणनाथ की होशवाणी के ग्रंथों 'कुरान के जवाब सवाल', 'मेखमीरांजी का संवाद', तीसरा कयामत नामा', 'कुरान की पत्रिकाएं', 'जामिल मारफत', 'छत्रसाल प्रबोध' आदि में मुख्यतः सर्वधर्म ऐक्य का ही निरूपण किया है । इनकी अनेक रचनाएं अनुपलब्ध भी हैं । फिर भी प्रणामी संप्रदाय को सर्वमहत्वपूर्ण प्रदेय संत कवि प्राणनाथजी का ही रहा है ।

— 0 —

# राजर्षि पुरुषोत्तम दास टण्डन एक श्रद्धाँजलि

## ले०—सन्तोष कुमार एम० ए० पूर्व छात्र

राष्ट्रभाषा हिंदी के परम पुजारियों में राजर्षि पुरुषोत्तमदास टण्डन का नाम बड़ आदर के साथ लिया जाता है और उनकी श्रद्धांजलि के रूप में आज का हिंदी-समाज समय-समय पर अपनी कृतज्ञता ज्ञापित करने के लिये किसी न किसी प्रकार के आयोजन करता ही रहता है। अत; इतने बड़े समाज में जिस महापुरुष का प्रत्यक्ष-अप्रत्यक्ष रूप में स्मृति-दिवस मनाया जाता हो भला उस महापुरुष का व्यक्तित्व एवं कृतित्व कितना महान् होगा ?

श्रद्धेय टण्डन जी हिंदी समाज के अग्रगण्य नेता थे। वे अपने समाज का नेतृत्व करने वाले महानायक के रूप में प्रतिभासित होते थे। एक महानायक के लिए जो गुण परमावश्यक होने हैं, वे सब टण्डन जी में प्रचुर मात्रा में विद्यमान थे। वे अन्नय देश सेवी, कर्मठ और वीर थे। वे अपनी लगन पर अपने को मिटा देना भली भांति जानते थे। वे मार्ग पर चलते हुए विघ्न बाधाओं की रंचमात्र भी चिंता नहीं करते थे। उन्होंने बड़ी निर्भीकता के साथ अपने व्रत का पालन किया और अपने आपको सदा के लिए अमर बना लिया।

टण्डन जी ने हिंदी भाषा और साहित्य की अमर सेवाएं कीं। हिंदी भाषा और साहित्य के उत्थान तथा विकास में उन्होंने अपने आपको मिटा दिया। उनके समय हिंदी भाषा उपेक्षणीय होने के साथ-साथ अपभिाजित थी। उसमें भावों की अभिव्यक्ति की कुशलता नहीं थी। इन सभी कमियों को दूर करते हुए उन्होंने हिंदी भाषा को परिनिष्ठित रूप प्रदान किया। उन्होंने हिंदी भाषा को पहचाना और अनुभव किया कि भारत की राष्ट्रीयता के विकास का बीज हिंदी भाषा के अभ्युत्थान में ही निहित है। अतः वे प्राण-पण से हिंदी भाषा के उत्थान में लग गये। उन्होंने परिस्थितियों से युद्ध करके हिंदी भाषा को उन्नति को ओर अग्रसर किया ; उन्होंने एक सच्चे व्रती और साधक की भांति ही अपने जीवन के एक-एक क्षण को हिंदी भाषा के शृंगार में लगाया। उन्होंने एक महानायक की भांति ही उन सम्पूर्ण परिस्थितियों को पीछे ढकेला

जो हिंदी भाषा के विकास के मार्ग में रोड़े का काम कर रही थी। उन्हीं के प्रयत्नों से हिंदी भाषा पुष्ट और सबल बनकर उन्नति के क्षेत्र की ओर गति के साथ अग्रसर हो रही है। हिंदी भाषा के विकास एवं संवर्द्धन के लिए टंडन जी ने एक सामूहिक शक्ति उत्पन्न की थी। इसी के परिणाम स्वरूप आज हिंदी भाषा सम्पूर्ण देश में पल्लवित और पुष्पित होकर भाव-सौरभ से युक्त हो रही है। देश और समाज की उन्नति प्रगति के लिए राजर्षि ठण्डन निरंतर विरोधी-दलों से युद्ध करते रहे। हिंदी के लिये उन्होंने अपना सब कुछ न्यौछावर कर दिया था। उनके आदर्शों का पालन करते हुए उनकी कल्पनाओं को साकार रूप प्रदान करना ही उनकी सबसे बड़ी श्रद्धांजलि होगी।

हम भारतीय हैं अतः भारतीय संस्कृति की अमर ज्योति जलाने के लिये पारस्परिक मतभेद को मिटा कर हिंदी की सेवा में अपना हाथ बटायें तभी हमारे विचार एवं संस्कृति अटल रूप में ठहर सकते हैं। राजर्षि टण्डन ने हिंदी सेवाव्रत को अपनाया था। वे सभी प्रकार के प्रलोभनों को छोड़ कर आजीवन हिंदी के लिए संघर्ष करते रहे। उनका कहना था कि सम्पूर्ण देश की एक ही भाषा है और वह है हिंदी। टण्डन जी ने अकेले ही हिंदी को इतना ऊंचा उठा दिया कि वह अब एक वट-वृक्ष के समान फल फूल रही है परन्तु हमें सदैव सतर्क रहना चाहिये और हिंदी के महत्व को समझते रहना चाहिए तभी हम अपने सच्चे मार्ग पर निष्कंटक रूप से पहुंच सकते हैं।

आज कुछ स्वार्थ प्रेरित नीतिज्ञ जन हिंदी के प्रचार प्रसार में बाधा पहुँचा रहे हैं। उन्होंने अपने पूर्वजों के आदर्शों एवं अपनी निजी स्वतन्त्रता की बलि चढ़ा दी है। इन लोगों द्वारा उत्पन्न की गई स्थिति बड़ी दुर्भाग्य पूर्ण है। इन लोगों के बहकावे में आकर हम लोगों ने अपने मन-मन्दिर के टिमटिमाते दीपकों को बुझा दिया है। अंधेरे में जो कुछ मिल रहा है उसे बिना सोचे विचारे अपनाते चले जाते हैं और इसका दुष्परिणाम हमारे समाज में प्रगट होता जा रहा है और हम देखते हैं कि हम अपनी भाषा और संस्कृति से दूर हो रहे हैं। हमें अपनी भाषा पर गर्व होना चाहिए। कुछ लोगों का कहना है कि भारत में राष्ट्र की वाणी नहीं है उसमें अपने विचारों की अभिव्यक्ति की प्रवृत्ति नहीं है। यह कहना अपनी मातृभाषा का अपमान करना है। जैसे हम अपनी मां का अपमान नहीं सहन कर सकते वैसे ही हम अपनी राष्ट्रभाषा हिंदी का अपमान भी सहन नहीं कर सकते हैं। ऐसे व्यक्तियों को हमें मुंह तोड़ जवाब देना चाहिये। हमें अपनी भावनाओं को जगाना होगा तभी हिंदी का उन्नयन-प्रचलन होगा।

राजर्षि टण्डन का व्यक्तित्व अनोखा था। वे अपने जीवन में जो निश्चित कर लेते थे उसे करके मानते थे एवं अपने निश्चित किये हुए विचारों में अडिग रहते थे।

वह महात्मा गांधी को भी अपना विरोध बताने में तनिक भी नहीं हिचकते थे। वे महात्मा गांधी का सम्मान करते थे। परन्तु वे स्वावलम्बी थे। टण्डन जी परिष्कृत हिंदी तथा अखण्ड भारत के पक्षधर थे। वे हिंदी के प्राण-स्वरूप थे। हिंदी भाषा सरल है। इसमें तकनीकी विषयों का भी अध्ययन-अध्यापन होने लगा है। अनेक विद्वानों ने टण्डन जी के संस्मरणों को लिखा है जिनमें सभी का मुख्य लक्ष्य रहा है कि हिंदी उनके लिए एक जीवन-श्रद्धा रही है। राष्ट्रीय जीवन के जितने भी आदर्श या महत्त्वपूर्ण मूल्य थे उन्हें राजर्षि जी हिंदी में समाहित देखते थे। उन्होंने हिंदी को राष्ट्रीय मुक्ति देने के लिये एक शस्त्र रूप में प्रयोग किया परन्तु आज हम उसे भूलते ही चले जा रहे हैं। हिंदी के प्रति जो षड्यंत्र रचे जा रहे हैं वे हिंदी की शक्ति के बिखराव के लिये ही हैं। इसलिए हमें सचेत होकर हिंदी को सबल बनाने के लिए नैतिक दायित्व को अपनाना होगा। हिंदी के लिये लड़ना वास्तव में पूरे देश की अस्मिता, प्रतिष्ठा के लिये लड़ना होगा। यदि हम हिंदी को राष्ट्रभाषा के रूप में पूर्ण सम्मान दिला सकें तो राजर्षि टण्डन के प्रति हमारी सच्ची श्रदांजलि होगी। हिंदी-आन्दोलन हमारे जीवन का अंग बन चुका है। अपने देश को परम्परा तथा अन्य भाषाओं और जनपदीय बोलियों से बहुत कुछ लेकर हिंदी ने शक्ति अर्जित की है। सामान्य जन के जीवन्त सांस्कृतिक व्यापार तथा उनकी रगों के स्पन्दन को लेकर क्षेत्रीयता, साम्प्रदायिकता, जातिवाद आदि के संकुचित दायरे को तोड़ कर हिंदी ने एक विशाल नागरिकता का बोध कराया है तथा हमारी राष्ट्रीयता की भावना को बल प्रदान करके राष्ट्रीय जागरण में महत्वपूर्ण योगदान दिया है। आज भी राष्ट्रीय एकता के लिए हिंदी का समर्थन होना अत्यन्त आवश्यक है।

टण्डन जी की विचारधारा तत्कालीन नेताओं की विचारधारा से भिन्न थी। दूसरे नेताओं ने भारत की विविधता में एकता का दर्शन किया। उसी समय टण्डन जी ने एकता में सारी विविधताओं को विलीन पाया। वह कथनी और करनी में सामंजस्य रखने वाले कर्मठ व्यक्ति थे। वे सच्चे अर्थों में भारतीय प्रतीक थे। आज के युग में टण्डन जी जैसा निस्वार्थ राजनीतिज्ञ तथा समाज-सेवी मिलना असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य है। टण्डन जी की बदौलत सम्पूर्ण भारत में हिंदी का प्रचार प्रसार हो सका। टण्डन जी राष्ट्रभाषा हिंदी को विश्वभाषा के रूप में देखना चाहते थे। भारत में हिंदी का जो भी स्थान है उसके पीछे टण्डन जी की अटूट निष्ठा और उनके परिश्रम का महत्त्वपूर्ण योगदान है। यदि हम टण्डन जी की हिंदी सेवाओं का प्रचार और प्रसार कर सकें तो यह महान् व्यक्ति के प्रति हमारी सच्ची श्रद्धांजलि होगी।

— 0 —

# वैदिक शिक्षा दर्शन

ले० – मनुदेव 'बन्धु' एम० ए०
संस्कृत-हिंदी-वेद
वेद विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार

शिक्षा की परिभाषा हम वेद के शब्दों में इस प्रकार कर सकते हैं-"विद्ययाऽमृत-मश्नुते" "सा विद्या या विमुक्तये" अर्थात् विद्या वह है जो हमें मुक्ति दिलाती है, आत्मदर्शन कराती है। महर्षि दयानन्द "स्वमन्तव्यामन्तव्य प्रकाश" नामक ग्रन्थ में शिक्षा की परिभाषा करते हुए लिखते हैं - "जिससे विद्या, सभ्यता, धर्मात्मा जितेन्द्रियतादि की बढ़ती होवे और अविद्यादि दोष छूटें ; उसको शिक्षा कहते हैं।" इसी प्रकार भगवान् कृष्ण ने भी गीता में "ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः", "अध्यात्म विद्या विद्यानाम्" द्वारा इसी सिद्धांत को स्वीकारा है।

महर्षि दयानन्द ने प्राचीन भारतीय साहित्य का मन्थन करके लुप्तप्राय वैदिक-शिक्षा-प्रणाली का वास्तविक स्वरूप हमें दिखाया। महर्षि ने शिक्षा जगत् में मौलिक, व्यवहारोपयोगी वैदिक विचार दिये हैं। महर्षि भर्तृहरि के शब्दों में हम कह सकते हैं —

"विद्याविलास मनसो धृतिशीलशिक्षाः
सत्यव्रता रहितमानमलापहाराः।
संसार दुःखदलनेन सुभूषिता ये
धन्या नरा विहितकर्मपरोपकाराः॥"

वे विद्याविलासी मानव धन्य हैं जिन्होंने अपना समग्र जीवन परोपकारमय बना रखा है।

वैदिक शिक्षा सोद्देश्य है। उसका उद्देश्य समाज के उत्थान में समर्पण की भावना को जन्म देना है, जिसके लिए छात्र को भावी जीवन में किसी उद्देश्य को चुनकर उसके लिए अपने को तैयार करना होता है। इसी के लिए यज्ञोपवीत का विधान किया गया है। ऋषि ने लिखा है - "प्रथम लड़कों का यज्ञोपवीत घर में हो और दूसरा आचार्य-कुल में हो" (सत्यार्थप्रकाश तृतीय समुल्लास)। दो बार यज्ञोपवीत से अभिप्राय बालक

की रुचि का परिज्ञान करना है। जो आचार्य बालक की रुचि पहिचान ले, वह उसे उसके वर्ण के अनुरूप यज्ञोपवीत दे देवें। यज्ञोपवीत उसके उस सामाजिक कर्त्तव्य का सांकेतिक चिन्ह है, जिसकी पूर्ति के लिए वह अपने आपको तैयार कर रहा होता है। यह जन्म से न होकर रुचि, गुण, कर्म, तथा स्वभाव के अनुसार ही होता है। जिस दायित्व को निभाने के लिए शिक्षाकाल में एक छात्र अपने आपको तैयार करता है, वे कर्त्तव्य निम्न प्रकार से हैं—१. अविद्या को दूर कर ज्ञान का प्रसार करना २. अन्याय को दूर कर न्याय तथा सुरक्षा प्रदान करना, ३. अभाव को दूर कर जीवनोपयोगी भौतिक पदार्थों की वृद्धि करना, ४. इन तीनों का सहयोग करना। इन्हीं को क्रमशः ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र कह दिया गया है। इसके विपरीत आज की शिक्षा का उद्देश्य येन-केन-प्रकारेण उदरपूर्ति मात्र ही है।

आचार्य और शिष्य का सम्बन्ध उसी प्रकार का हो; जिस प्रकार का संबंध माता और पुत्र में होता है। माता अपने शिशु को अपने गर्भ में रखती है। आचार्य अपने शिष्य रूपी शिशु को अपने निकट (गर्भ) में रखता है। वेद ने इसी विषय का प्रतिपादन सुस्पष्ट शब्दों में किया है—

"आचार्य उपनयमानो ब्रह्मचारिणं कृणुते गर्भमन्तः।
तं रात्रीस्तिस्र उदरे बिभर्ति तं जातं द्रष्टुमभिसंयंति देवाः ॥"

—अथर्ववेद

वैदिक शिक्षा-दर्शन में शिक्षा प्राप्ति प्रत्येक नागरिक का अपरिहार्य अधिकार है। इसमें ऊंच-नीच का भेद भाव नहीं है। शिक्षा का राष्ट्रीयकरण है। राजा का अनिवार्य कर्त्तव्य है कि वह अपनी सन्तान को शिक्षा से वंचित करने वाले समर्थ नागरिक को दंड दे तथा असमर्थ के बालकों की शिक्षा की व्यवस्था करे। ऋषि दयानन्द सरस्वती ने सत्यार्थप्रकाश के शिक्षा-विषय में एक क्रांतिकारी विचार देते हुए लिखा है—"राजा को योग्य हैं सब कन्या और लड़कों को उक्त समय तक ब्रह्मचर्य में रखकर विद्वान् करना, जो कोई इस आज्ञा को न माने तो उसके माता-पिता को दंड देना अर्थात् राजा की आज्ञा से आठ वर्ष के पश्चात् लड़का व लड़की किसी के घर में न रहने पावें, किंतु आचार्यकुल में रहे। सब स्त्री पुरुष अर्थात् मनुष्य मात्र को पढ़ने का अधिकार है। जैसे लड़के ब्रह्मचर्य सेवन से पूर्णविद्या और सुशिक्षा को प्राप्त होके युवती, विदुषी अपने अनुकूल, प्रिय सदृश स्त्रियों के साथ विवाह करते हैं; वैसे ही कन्या कुमारी ब्रह्मचर्य सेवन से वेदादि शास्त्रों को पढ़कर पूर्णविद्या और उत्तम शिक्षा को प्राप्त युवती होके पूर्ण युवावस्था में अपने सदृश प्रिय विद्वान्, पूर्ण युवावस्था युक्त पुरुष को प्राप्त होवें। इसलिए स्त्रियों को भी ब्रह्मचर्य और विद्या का ग्रहण अवश्य करना चाहिए। इसमें राजनियम और जातिनियम होना चाहिए कि

पांचवें अथवा आठवें वर्ष के आगे कोई अपने लड़के और लड़कियों को घर में न रख सकें, पाठशाला में अवश्य भेज दें, जो न भेजें तो वह दण्डनीय हों। जो कुलीन शुभ लक्षणयुक्त शूद्र हों तो उसको मन्त्र संहिता छोड़कर सब शास्त्र पढ़ावें। पांचवें व आंठवें वर्ष से लड़के लड़कों की पाठशाला में और लड़कियां लड़कियों की पाठशाला में आ जावें और नियमपूर्वक अध्ययन का आरम्भ करें।" इस प्रकार राष्ट्र का प्रत्येक नागरिक शिक्षित हो।

उपर्युक्त शिक्षा संस्थान शांत, एकांत, सुस्थिर तथा सात्विक वातावरण में ही होना चाहिए जिससे कि अध्येतृवर्ग निश्चिन्त हो कर अध्ययन कर सकें और अध्यापयितृ वर्ग दत्तचित्त होकर अध्यापन कर सकें। वेद में इसका चित्रण कमनीय रूप में मिलता है—

'उपह्वरे गिरीणां, संगसे च नदीनाम्।
धिया विप्रो अजायत ॥"

—यजुर्वेद

अर्थात् पर्वतों की उपत्यका तथा नदियों के संगम पर शिक्षा प्रदान करने से राष्ट्र को उत्तम सच्चरित्र विद्वानों की प्राप्ति होती है। नगरों के विलासितामय वातावरण से दूर प्रकृति के स्वच्छ वातावरण का उत्तम प्रभाव होता है, जो कि शिक्षाकाल में मनुष्य के अन्तःकरण में सात्विकभावों का संचार कर देता है, जहां अध्येताजन सांसारिकता के दूषित प्रभाव से मुक्त हो कर अपने जीवन का निर्माण करने में सफल हो सकते हैं। ऋषि दयानन्द ने लिखा है—"विद्या पढ़ने का स्थान एकांत देश में होना चाहिए और वे लड़के और लड़कियों की पाठशाला दो कोष एक दूसरे से दूर होनी चाहिए। पाठशालाओं से एक योजन अर्थात् चार कोष दूर ग्राम व नगर रहें।" इसके विपरीत आज की संस्थायें नगरों के पास होने से उनके दूषित वातावरण से अछूती नहीं हैं। परिणामतः आज का छात्र तोड़-फोड़, हड़ताल, आवारागर्दी एवं विलासिता का शिकार हो रहा है। आधुनिक शिक्षा मासिक व्यय में गृहस्थों से दो पग आगे है। इस कारण वर्तमान शिक्षा पद्धति राष्ट्रनिर्माण में सहायक न होकर बाधक ही बन रही है।

इसके साथ ही सह-शिक्षा (Co-education) नहीं होनी चाहिए। ऋषि दयानन्द लिखते हैं—"जब सन्तान आठ वर्ष की हों तभी लड़कों को लड़कों की पाठशाला में और लड़कियों को लड़कियों की पाठशाला में भेज दें।"

आज नियम का उल्लंघन होने का परिणाम है कि छात्रों में नित्यप्रति आचार-हीनता भयानक रूप में तथा अतिशोचनीय रूप में बढ़ रही है। विदेशों में तो वहां के

शासकों के लिए यह एक गम्भीर समस्या बनी हुई है, क्योंकि यौवनावस्था में एक दूसरे के प्रति स्वाभाविक आकर्षण होता है। मदान्ध यौवन के कारण हिताहित का विचार किये विना किशोर किशोरी पतन के गहरे गर्त में जा गिरते हैं। समाज की इस पनपती पौध की जड़ों को दीमक से बचाने के सदुद्देश्य से ही दयानन्द कहते हैं—"जो वहां अध्यापक और अध्यापिका पुरुष व भृत्य अनुचार होवें, कन्याओं की पाठशाला में सब स्त्री और पुरुषों की पाठशाला में सब पुरुष रहें। स्त्रियों की पाठशाला में पांच वर्ष का लड़का और पुरुषों की पाठशाला में पांच वर्ष की लड़की भी न जाने पावे; अर्थात् जब वे ब्रह्मचारी व ब्रह्मचारिणी रहें तब तक स्त्री व पुरुष का दर्शन, स्पर्शन, एकांत सेवन, भाषण, विषयकथा, परसार क्रिड़ा, विषय का ध्यान और संग—इन आठ प्रकार के मैथुनों से अलग रहें और अध्यापक लोग इन बातों से बचावें, जिससे उत्तम विद्या, शिक्षा, शील, स्वभाव, शरीर और आत्मा से बलयुक्त हो के आनन्द नित्य बढ़ा सकें।"

परन्तु आज इसके विपरीत होने का यह परिणाम है कि गुरु और शिष्य का सम्बन्ध होकर इन पवित्र संस्थाओं में यौन सम्बन्ध स्थापित हो जाते हैं। लेखक को विदित है कि कई अध्यापकों के अपनी शिष्याओं के साथ ही वैवाहिक सम्बन्ध हुए हैं। वैदिक-विचार धारा के अनुसार यह पहला प्रश्न है कि इन शिक्षण संस्थाओं में अध्यापक कैसे होने चाहिए, उनकी योग्यता क्या हो, विशेष रूप से उनका आचरण पक्ष कैसा है ? इसी सम्बन्ध में वैदिक मत प्रस्तुत करते हुए स्वामी दयानन्द लिखते हैं—"जो अध्यापक पुरुष व स्त्री दुष्टाचारी हों उनसे शिक्षा न दिलावें, किन्तु, जो पूर्ण विद्यायुक्त धार्मिक हों वे ही पढ़ने और शिक्षा देने योग्य हैं।"

आज के शिक्षकों के जीवन में मानवीय मर्यादाओं का अभाव होने से छात्रों का जीवन भी उच्छृंखल होता जा रहा है। आज अध्यापक की योग्यता केवल मात्र उपाधि विशेष रह गई है, जिसका परिणाम यह है कि आचारहीन गुरु के कारण छात्र भी आचरणहीनता की ओर प्रगति कर रहे हैं। यदि उपाधियों के साथ-साथ संस्थाओं में उत्तमाचरण को भी महत्व दिया जावे तो छात्र सदाचार ग्रहण में रुचि ले सकते हैं क्योंकि "आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः" अर्थात् आचारहीन व्यक्ति को वेद भी पवित्र नहीं कर सकते।

देश की पीढ़ी के निर्माण का सूत्र बताते हुए ऋषि दयानन्द लिखते हैं—"उनके माता-पिता अपने सन्तानों से व सन्तान अपने माता-पिता से न मिल सकें और न किसी प्रकार का पत्र व्यवहार एक दूसरे से कर सकें, जिससे सांसारिक चिन्ता से रहित हो कर केवल विद्या बढ़ाने की चिन्ता रखें। जब भ्रमण करने जायें तो उनके

साथ अध्यापक रहें, जिससे किसी प्रकार की चेष्टा न कर सकें और न आलस्य प्रमाद करें। जब तक गुरुकुल में रहें, तब तक माता-पिता समान अध्यापकों को समझें और अध्यापक अपने सन्तानों के समान शिष्य को समझें। इसलिये शुभ लक्षणयुक्त अध्यापक और विद्यार्थियों को होना चाहिए। अध्यापक लोग ऐसा यत्न किया करें जिससे विद्यार्थी लोग सत्यवादी, सत्यमानी, सत्यकारी, सभ्यता, जितेन्द्रियता, सुशीलतादि शुभगुणयुक्त शरीर और आत्मा का पूर्ण बल बढ़े, समग्र वेदादिशास्त्रों में विद्वान् हों, सदा उनको कुचेष्टा छुड़ाने में और विद्या पढ़ाने में चेष्टा किया करें। विद्यार्थी लोग सदा जितेन्द्रिय, शान्त, पढ़नेहारों में प्रेमी विचारशील, परिश्रमी होकर ऐसा पुरुषार्थ करें जिससे पूर्ण विद्या पूर्ण आयु, परिपूर्ण धर्म और पुरुषार्थ करना आ जावे। जो विद्या पढ़ने-पढ़ाने के विघ्न हैं उनको छोड़ देवें, जैसे कुसंग अर्थात् दुष्ट विषयी जनों का संग, दुष्ट व्यसन अर्थात् मद्यादि सेवन और वैश्य गमनादि, बाल्यावस्था में विवाह अर्थात् पच्चीसवें वर्ष से पूर्व पुरुष और सोहलवें वर्ष से पूर्व स्त्री का विवाह हो जाना, पूर्ण ब्रह्मचर्य न बढ़ने बढ़ाने, परीक्षा देने व लेने में आलस्य व कपट करना, सर्वोपरि विद्या का लाभ न समझना, ब्रह्मचर्य से बुद्धि, पराक्रम, आरोग्य, राज्य धन की वृद्धि न मानना आदि।"

छात्रों के जीवन में धार्मिकता के संस्कार होने चाहिए। संस्कारों से उत्तम संस्कृति का निर्माण होता है। अतः प्रतिदिन दोनों समय छात्रों को सन्ध्या और हवन अवश्य करना चाहिए, जिससे प्रतिदिन पड़ने वाले संस्कारों से उनका जीवन सुसंस्कृत होता जावे।

संक्षेप में वैदिक शिक्षा-दर्शन एक सार्वभौम और सर्वजनीन शिक्षा-दर्शन है। यहां राजा और रंक दोनों में समानता है। आध्यात्मिकता और भौतिकता का संगम है। वैदिक शिक्षा-पद्धिति के स्वरूप को पंच सकार सें जाना जा सकता है, यथा—

"समानता सरलता सामीप्यं गुरुशिष्ययोः।
स्वाधीनं संयमश्चैव सकाराः पंच सिद्धिदाः॥"

शिक्षा में इन पांच सकारों वाले गुणों का होना अत्यन्त अनिवार्य है। यदि आज का भारत उपर्युक्त वैदिक शिक्षा पद्धति स्वीकार करके उस पर चलना प्रारम्भ कर दे तो अवश्य ही संसार के समस्त देशों में अग्रगण्य हो जावेगा।

— 0 —

